और करोड़पति आसामी हों, जिस जातिके लोग रंडियाँ नचानेमें नुकते करनेमें, ब्राह्मणोंको और भोजकोंको व्यर्थके पैसे लुटानेमें हज़ारों रुपये ख़राब कर देते हों। ऐसी जातिकी कान्फ्रेंसका एक भी जल्सा न हो तो लोग उसपर हँसें नहीं तो क्या करें !

भाईसाहिबो ! यदि हमारा एक भाई ही कान्फ्रेंस भरवानेका निश्चय कर ले तो वह भरवा सकता है। इसमें कुछ ज्यादा खर्चेकी बात भी नहीं है। कान्फ्रेंस भरवानेके लिए नीचे लिखी बातोंकी आवश्यकता होती है।

१—बाहिरसे आनेवाले भाइयोंकेलिए ठहरनेका और खानपानका इंतजाम करना।

२—कान्फ्रेंसकेलिए एक मण्डप बनाना।

३—बाहिरसे जो उपदेशक बुलाए जावें उनके आने जानेका ( इंटरक्लासका-ड्योढ़े दर्जेका ) किराया देना।

ऊपर कही हुई बातोंमें सिर्फ पाँचसौ सातसौ रुपये खर्च होते हैं। अतः हमारे भाई शीघ्र आमंत्रण पत्र भेजकर इस धर्मकार्यको करनेमें अगुआ बनें। चाहे कोई एक भाई आमत्रण भेजे चाहे ग्रामके समस्त जैन मिलकर भेजें। हम आशा करते हैं, हमारे भाई हमारी इस प्रार्थना पर शीघ्र ही ध्यान देंगे।

प्रार्थी

कुंदनमल कोठारी ( मंत्री )

मु० दारव्हा ( यवतमाल ) बरार.

नेमीचंद कोठारी ( उपमंत्री )

मु० तऱ्हाला वाया कारंज बरार.

---

# स्वर्गीय राधाबाई ।

( गतांककी पूर्ति )

( १ )

गोपालसिंहने एक दीर्घ निश्वास डालकर कहा:—" नहीं, नहीं; मैं इस अवस्थामें किसीका अहसान नहीं कराऊँगा ।" राधा बोली " अहसान करानेकी इसमें क्या बात है ? मेरी माँ कहा करती है, के तेरे पीतसराके पास जो ग्राम है उसमें चारों भाइयोंका हिस्सा है । ......" गोपालसिंहने बीचहीमें उत्तर दिया:—" नहीं पिताजीने सब उनको दे दिया । अब हमारा उस पर कुछ अधिकार नहीं है । "

राधाने कहा:—" खैर उस पर हमारा कुछ अधिकार नहीं है तो नहीं सही मेरे बापके घर पर तो आपका अधिकार है । हम वहीं रहकर अपने दिन गुजारेंगे ।" राधाकी यह बात गोपाल-सिंहको कठोर मालूम हुई । वह जरा तेज होकर बोला:—" क्या कहा ? क्या मैं अपनी विधवा सासके घर रहकर गुजारा करूँगा ? नहीं मुझसे हरगिज़ ऐसा नहीं होगा । मै समुरके घर रहकर लोगोंको क्या मुँह दिखाऊँगा ?" राधा बोली.—" तब किसीकी नौकरी ही क्यों नहीं कर लेते ? " गोपालसिंहके कलेजेमें यह बात तीरसी चुभ गई । वह क्षणिक अपना भान भूल गया और इस तरह बड़-बड़ाने लगा:—" क्या मुझे अब हिन्दवा सूरजके बजाय किसी अन्य का नौकर कहलाना पड़ेगा ? क्या मेदपाटेश्वर-मेवाड़पतिका स्मरण करनेके बजाय प्रातःकाल ही किसी अन्यको अपना अन्नदाता मान कर उसके दर्शन करना पड़ेगा ? हाय ! यदि मेरे पीछे यह परिवार की आपदा नहीं होती तो मैं कभी दूसरोंका " नौकर बनूँ " ऐसा वाक्य भी सुनना पसंद नहीं करता । अहा ! महात्मा भर्तरिहरिने क्या ही अच्छा कहा है:—

" दीनादीनमुखैः सदैव शिशुकैराकृष्टजीर्णाम्बरा
क्रोशाद्भिः क्षुधितैर्नरैर्न विधुरा दृश्येत चेद्गेहिनी ।
याञ्चाभगभयेन गद्गदलसत्त्रुट्यद्विलीनाक्षरं
को देहीति वदेत्स्वदग्धजठरस्यार्थे मनस्वी जन. ॥ "

भावार्थः—दीनोंसे भी दीन मुखवाले बालक जिस स्त्रीके जीर्ण वस्त्रोंको खींच रहे हों, और जो भोजनार्थ कुटुम्बी जनोंके क्रोधकी भाजन बन रही हो ऐसी दुखिया स्त्री यदि किसी पुरुषके न हो तो कौन ऐसा पुरुष होगा जो अश्रुपूर्ण नेत्रोंसे केवल अपने पेटकी क्षुधाग्नि बुझानेके लिए याचना भग होनेका खयाल कर टूटे फूटे शब्दोंमें किसीसे जाकर कहेगा कि मुझे कुछ दो। अर्थात् कोई नहीं कहेगा। मात्र स्त्री ही इस अवस्था को पहुँचानेका कारण है।

करुणानाथ ! क्या सचमुच ही अब मुझे किसीका दास बनना पडेगा ? क्या सचमुच ही मुझे कोई सेवकाई अख्तियार करनी पडेगी ! हाय ! नाथ ! ऐसे जीवन से तो मौत आजाय तब भी अच्छा है। नाथ ! हृदयको हिला देनेवाला बच्चेका रुदन अब नहीं सुना जाता। नाथ ! दयाकर..................दयाकर........" बोलते २ गोपालसिंह रुक गया। राधा उसके पैर पकड़कर आँसू बहाती हुई बोली:—" प्राणेश्वर ! आप ज्ञानी हो कर भी इस तरह दुःख करोगे तो हमारी क्या गति होगी ? अब आप रंज छोड़िये और काममें लगिए। परमात्माने चाहा तो थोड़ेही समयमें हमारी सब आपदाएँ मिट जाँयगी।

नौकरी करना बुरा नहीं है। हम चाहे कैसा भी काम करें क्षुद्र नहीं हो सकते; क्योंकि काम यदि सच्चाई और उत्तमताके साथ कर्तव्य समझकर किया जाय तो वह हलका नहीं हो सकता। हलकापन उस काममें है जो बेईमानीसे धोखेबाजीसे किया जाता है। अतः अब सब चिन्ताओंका परित्याग कर वर्तमानमें जैसा समय उपस्थित है, उसीको उपयोगमें लाइए।

( ६ )

गोपालसिंहकी गृहस्थीका काम अब अच्छी तरह चल रहा है। गोपालसिंह अपने भाई लालजीके व्याहकी चिन्तामें लगा हुआ है। दो महीनेके बाद लालजीका व्याह होनेवाला है।

गृहस्थ घरोंमें मन मोटाव होनेके अनेक कारण हो जाया करते है। एकवार गोपालसिंहने लालजीसे कुछ कह दिया था। इसी हेतुसे लालजी जब कि उसके व्याह होनेमें एक महीना बाकी रहा था घरसे भाग गया था। उसकी भावज राधा बहुत दुखी हुई। बिचारीने तीन दिनतक कुछ नहीं खाया था। जब लालजीके राजी खुशीके समाचार आये तब उसने कुछ दूध पिया था। अहा! राधाको अपने देवरके प्रति कितना प्रेम था। भाईको जितनी चिन्ता नहीं हुई उतनी भावजको हुई। ये उदार हृदयकी भावजोंके ही काम है, अन्य साधारण भावजें इस तरह नहीं कर सकतीं। नहीं २ वे तो अपने देवरों तथा ननँदोंको घरोंमें बीमार पडे हुए देखकर उनकी सेवा करना तो पृथक् रहा मगर उनसे यह भी जाकर नहीं पूछतीं कि "तुम कैसे हो?" अस्तु एक आदमी भेजकर लालजी वापिस बुला लिया गया।

( ७ )

उदयपुरमें प्लेग जोरसे चल रहा है। सारा शहर खाली होगया है। लोग घर छोड़ जंगलोंमें झोपड़ियाँ बनाकर रहने लगे है। लोगोंने गोपालसिंहको भी कहा कि वह घर छोड़कर चलाजावे मगर उसने घर छोडना स्वीकार नहीं किया, क्योंकि उसे पूरा श्रद्धान था कि जो भाग्यमें लिखा होता है वही होता है।

महल्लेमें सिवा एक ठठेरे, नाई, एक मंदिरके पुजारी और गोपाल सिंहके और कोई नहीं है। गोपालसिंह दिन भर नौकरी पर रहता और सन्ध्याको पाँच बजे घर लौटकर आजाया करता है। आज

नाईको प्लेग हो रहा है । तमाम महल्ला सुनसान पड़ा है । कसेरा भी आज भाग्यसे कहीं बाहिर गाँव चला गया है । नाइन अकेली बैठी रो रही है । कोई हकीमको बुला लानेवाला भी नहीं है । वह स्वयं नाईको छोड़कर जा नहीं सकती है । राधाने उसके रोनेकी आवाज सुनी पर क्या करती ? क्योंकि पर्दा होनेके कारण वह घरसे बाहर नहीं निकल सकती है । नाइनका विलख २ रोना राधाको सताने लगा। वह सामाजिक पर्देके व्यर्थ रिवाजको गालियाँ देनेलगी और कहने लगी:—" हाय ! जीव तूने कैसे बुरे कर्म किये थे जिनके उदयसे तूने स्त्रीकी पर्याय पाई । आज यदि तू स्त्रीपर्याय नहीं पाता तो क्या संभव था कि इस भाँति चुप चाप बैठा हुआ एक असहाय्य अबलाका करुणा क्रन्दन सुनता रहता ? कदापि नहीं ! अवश्य उसके कष्ट मिटाता । नहीं २ स्त्री पर्याय कोई बुरी नहीं है । संसारमें सेवा करनेहीके लिए स्त्रियाँ उत्पन्न होती हैं । सेवा शुश्रूषा जैसी स्त्रियाँ कर सकती है वैसी पुरुष नहीं कर सकते । क्या कभी बच्चोंका लालन पालन उनकी सार सँभार—जो दुनियाँमें सबसे कठिन काम है सिवा स्त्रियोंके किसी पुरुषने किया है ? हरगिज नहीं । राधा, कर्मका कुछ दोष नहीं है । यह सब सामाजिक बुराइयाँ है । हाँ अभी मुझे देखताही कौन है ? सब तरफ शून्यता छा रही है । " यह कह कर वह बाहिर चली आई और नाइनको—जो कि गोपालसिंहके मकानके दर्वाजेके सामने ही रहती थी—कहने लगी:—" बहिन ! रोती क्यों है ? तेरे पति अच्छे हो जावेंगे । अभी लालजीको आ जाने दे । मै किसी हकीमको बुलवा देती हूँ । " इतनेहीमें लालजी भी आ गया । राधाने कहा:—" लालजी ! देखो तो बिचारे नाईको प्लेग हो गया है । नाइन बहुत दुखी है । तुम जाकर किसी हकीमको बुला लाओ । लालजी बोला:—

" भौजाईजी ! आप तो यूँही किया करती हैं । यहाँ हजारों ही दुखी होते है । मैं किस किसकेलिए हकीम बुलाता फिरूँगा ? मैं तो खेलके आया हूँ । भूख लग रही है । अभी मुझसे कहीं नहीं जाया जाता । चलो खानेको दो ।" राधाने प्रेमसे कहा " नहीं लालजी, ऐसा नहीं करो । मेरा कहना मान जाओ हकीमको बुला लाओ । हमारा तो कामही दुखियोंकी सेवा करनेका है । कल मैने कहानी सुनाई थी उसमें क्या तुमने सुना नहीं था, कि अपने बडावेंने एक सामान्य स्त्रीका दुःख मिटानेके लिए अपने प्राण गँवा दिये थे । क्या तुम उन्हींकी औलाद होकर दूसरोंका इतनासा काम करनेसे भी इन्कार करते हो ? तुम्हें हरगिज ऐसा नहीं करना चाहिए । ऐसा करनेसे हमारे बापदादाओंके नाम पर बट्टा लगता है।" लालजी बोला:—" अच्छा तो मैं खाना खाके जाऊँगा " राधाने तत्कालही घरमेंसे एक लड्डू लाकर उसे दे दिया । लालजी लड्डू खाकर हकीमको बुलाने गया । हकीमने कहा.—" फीसके पाँच रुपये लूँगा । " लालजीने कहा:—" आप चलो तो सही वहाँ जो कुछ होगा आपके भेट कर देंगे । बेचारा गरीब नाई है । आपको बडा ही पुण्य होगा । " गरीबका नाम सुनते ही हकीमके माथेमें त्रिपुटी दिखाई दी । उसने कहा.—" अभी मुझे फुर्सत नहीं है । हजारोंही गरीब बीमार पड़ते हैं । मैं किस किसको देखता फिरूँ ? यदि इलाज करवाना है तो पाँच रुपये ले आओ । पाँच रुपये केवल गरीब समझके लेता हूँ । नहीं मेरी फीस तो १५ ) रु. है । लालजी हकीमकी बात सुनकर चुप चाप लौट आया और उसने सब हाल अपनी भावजको सुना दिया । भावजने अपने संदूकमेंसे ५ ) रु. निकाल कर दे दिये और कहा:—" जल्दीसे हकीमजीको रुपये देकर लिवा लाओ । " हकीमजी ५ ) रु. पॉकेटमें रखकर मरीजके घर आये और एक

गोली देकर चले गये । मगर नाईकी बीमारीमें कुछ भी फर्क नहीं पड़ा और वह दूसरे दिन ही इस पर्यायका परित्याग कर चल बसा।

( ८ )

राधाको दो रोज से जोरका बुखार चढ़ रहा है । उसका लड़का मोहन बैठा हुआ रो रहा है। लालजी उदासमुख पास बैठा हुआ है । पोस्ट ऑफिसमें इन्स्पेक्टर आया हुआ है इस लिये गोपाल-सिंहको आनेमें देरी होगई है । मोहनका रोना सुन राधाने चाहा कि वह उठकर उसे सान्त्वना दे, मगर उससे नहीं उठा गया। अतः उसने मोहन और लालजीको अपने पास बुलाकर मोहनको चुप किया और फिर बोली:—"लालजी ! तुम और 'मोहन' दोनों यहाँसे बाहिर चले जाओ। मै आज तुम्हारे भाईसे कह दूँगी वे कल तुम्हें यहाँसे भेज देंगे । लालजी....।" बोलते २ राधाकी आँखोंमें आँसू आगये । फिर अपने आँसू पौंछकर बोली:—"लालजी! अब शायद मैं तुम्हें न देख सकूँगी। इसलिए देखो अन्तमें मेरी तुमसे एक प्रार्थना है कि तुम हठको छोड़कर व्याह कर लेना। देखो यदि तुम व्याह नहीं करोगे तो दुःख पाओगे। संसारमें तुम्हें कहीं सुख नहीं मिलेगा। मोहन तुम्हारे भरोसे है। मै चाहती तो यह थी कि अपने हाथोंहीसे तुम्हारे पीले हाथ कर जाती। खैर अबभी तुम मुझसे प्रतिज्ञा करलो कि तुम ब्याह कर लोगे। जिससे मैं सुखसे मर सकूँ। " मरनेका नाम सुनकर लालजी रोपड़ा । राधाके भी आँसू आगये मोहन भी रोने लगा। थोडी देरसे राधा फिर बोली:-"लालजी! वृथा रोते क्यों हो ! यह तो कर्मकी बात है। और यह निश्चय थोड़ाही है कि मैं मर ही जाऊँगी। नहीं मैं तो ऐसेही कहती हूँ कि शायद........। परमात्माकी गति परमात्माही जानता है। देखो अब तुम बच्चे नहीं

हो। सियाने हो गये हो। दुनियामें पुरुषके सुख दुःखकी चिन्ता जितनी उसकी पत्नीको होती है उतनी दूसरे किसीको नहीं होती। भाई भौजाइयों और चाचा चाचियोंको तो क्या माता पिताको भी पत्नीके बराबर चिन्ता नहीं रहती। अतः तुम मेरी इस अन्तिम बातको मान लो और मुझे शादी करनेके लिए कह दो।" लालजीने कुछ उत्तर नहीं दिया। उसके चहरे पर क्रोधकी झाँई दिखाई दी। राधा बोली:—" अब उस बातको-जो कि हँसीमें, तुम्हारे भाईने तुमसे कहदीथी-भूल जाओ, और मेरी बात मानलो। देखो मैंने आज तक तुमसे कोई भी बात नहीं कही थी। आज तुमसे कहती हूँ। नहीं भीख माँगती हूँ, तुम ब्याहकी स्वीकारता रूप भिक्षा देदो। इस भिक्षासे मैं, वे ( गोपाल सिंह ) और तुम सुखी होंगे।" अपनी भावज—प्रेमल भावज—माँसे भी ज्यादा स्नेह रखनेवाली भावजकी ऐसी बात सुनकर यदि कोई मानव हृदयवाला व्यक्ति होता तो वह तत्कालही अपनी भावजकी आज्ञा शिरोधार्य करता। मगर अफसोस! लालजीका हृदय बिल्कुल नहीं पसीजा उस पत्थरके हृदयवालेने अपनी कृपालु भावजकी बात पर कुछभी ध्यान नहीं दिया। बल्के उल्टा कुपित होकर बोला.—" भाबीजी, बुखारसे शायद तुम्हारी बुद्धिभ्रष्ट हो गई है। बस अब फिर मेरे सामने इस बातका जिक्र न करना। क्या भाईको उस वक्त सूझता नहीं था?" यह कहकर लालजी वहाँसे उठकर बाहिर चला जाता।

उफ़! कैसा पत्थरका कलेजा! धिक्कार है लालजी तेरी ऐसी जिदको और धिक्कार है तेरे ऐसे बोलनेको। लालजी तू सचमुचही कृतघ्नी है। जिन भाई भावजोंने तेरे लिए सैंकड़ों कष्ट सहे और तुझे अपनी आँखोंकी पुतलियोंकी तरह रक्खा उन्हीं की तू इतनी अवहेलना कर सकता है। लानत हैं तेरी ऐसी कृतघ्नताको, फिटकार है तेरी

ऐसी अहसान फरामोशीको । अरे निर्लज्ज ! अपनी तीर्थस्वरूपिणी भावजका कुछ तो खयाल किया होता ।

राधा रजाईसे मुँह ढँक कर रोने लगी; मगर विवश क्या करती ? थोड़ी ही देरमें गोपालसिंह भी आयगा ।

( ९ )

घड़ीमें बारहसे ज्यादा बज गये है । राधाकी तकलीफ बढ़ती ही चली जारही है । राधाने गोपालसिंहसे कहाः—" अब आप किसी डाक्टर या हकीमको बुलाकर व्यर्थ रुपये मत खर्च करना मालूम होते हैं कि मेरे जीवनके दिन पूरे हो गये हैं । हाँ कल लालजीको और मोहनको कहीं बाहिर भेज देना । ऐसी जलती हुई आगमें इनको रखना उचित नहीं है । यदि इनके कुछ हो गया तो लोग न मालूम हमें क्या २ कहेंगे । हमें कहीं मुँह दिखानेको जगह नहीं रहेगी । " गोपालसिंहने कहाः—" अच्छा । " राधाने पूछाः—

" आपको छुट्टी मिली या नहीं ! " गोपालसिंहने उतर दिया— " छुट्टी कहाँ मिली है ? " मैंने अर्जी दीथी वह पोस्टमास्टरने ना मंजूर करदी । और कहा—" दशरोजके बाद छुट्टी मिलेगी " मैंने उनसे बहुत कुछ कहा कि मेरे घरमें मेरी स्त्री बीमार है और दूसरा कोई उसकी सेवा करनेवाला नहीं है, मगर उसने कुछ परवाह नहीं की, उल्टा कहने लगाः—" वह तो बीमार ही है और अगर मर भी जावे तो क्या हो सकता है ? पोस्ट ऑफिसका काम तो पूरा करनाही पड़ेगा । " क्या किया जावे ? भगवानकी ऐसी ही मर्जी है । " राधा बोलीः—" खैर आप कुछ चिन्ता न करें । यह कह कर राधाने गोपालसिंहका हाथ अपने हाथमें ले लिया और उसको बोसा दिया । सिर आँखोंपे लगाया और बोलीः—

"मुझे सन्तोष है कि मै आपके चरणोंमें अपना प्राण खो सकूँगी।" वह एक निश्वास डालकर थोडी देर चुप हो रही और फिर बोली:— "मुझे दुःख केवल इसी बातका है, कि मै लालजीकी शादी न करवा सकी मै ..." राधा बोलते २ फिर रुक गई। गोपालसिंहकी आँखोंसे भी पानी जारी हो गया। राधा फिर कहने लगी:—"मैं अभागिनी हूँ कि अपने देवरको न ब्याह सकी। नाथ! मैं आपको इस विषयमें कुछ दोष देना नहीं चाहती। यह मेरे ही भाग्यका फेर है। खैर अब भी आप समझा कर लोगोंसे समझवाकर उनका ब्याह कर दें जिससे वे सुखी रहें और आपके सिरसे भी बदनामीका भार हलका हो जाय' प्राणनाथ! आप इस दासीकी कुछ चिन्ता न करना।" यह कह कर वह एक साथ उठ बैठी। चारों तरफ उसकी आँखें किसीको खोजने लगीं। मगर उसे कोई नजर नहीं आया। वह वापिस अपने पतिकी गोदमें लेट कर बेहोश हो गई व थोड़ी देरमें श्वास उठ कर उसका जीवन हंस सदाके लिए मानवी पर्यायका परित्याग कर चल दिया। और अपने सद्भाव व उदार चरित्रके चिन्ह सदाके लिए मानवी संसारमें छोड़ गया।

---

## जैन और जैनेतर जगत नामक चित्रका परिचय।

( ले॰ वाडीलाल मोतीलाल शाह )

संसार अनेक चमत्कारोंसे भरा हुआ है और सदा भराही रहेगा। जिन पदार्थों या बातोंका पूरा भेद मालूम नहीं हो सका उसीको मै चमत्कार कहता हूं। भूतकालमें हजारों आदमियोंने जगत्के पदार्थोंको

और उसकी बातोंको जाननेकी व उसका मूल्य नियत करनेकी कोशिश की है, वर्तमानमें भी हजारों कर रहे हैं और भविष्यमें भी लोग इस कोशिशको करते रहनेकी अपनी तीव्र इच्छा नहीं रोक सकेंगे। यह कोशिश—कुदरतको—प्रकृतिको जाननेकी और उसके ज्ञानसे उसीपर विजय प्राप्त करनेकी कोशिश—अनादि अनन्त है। यह कोशिशही—जय प्राप्त करनेकी यह तृष्णाही—जिन्दगीका नूर है—जीवनकी विद्युत्शक्ति है—जीवितव्यका मूलमंत्र है अथवा यूँ कहो कि यही ' जैनत्व है।

प्रकृति पद पदपर मनुष्यके जीवन-पथमें रुकावटें डालती है। पदार्थ, घटनाएँ, मानसिक वृत्तियाँ और खास बुद्धि भी विघ्न डाला करती है। इन सब विघ्नोंके सामने मनुष्य प्रतिक्षण युद्ध किया करता है—मनुष्यको हँसते या रोते इच्छारहित या इच्छा सहित युद्ध करना ही पड़ता है। इस युद्धमें ही मनुष्यके ' जैनत्व ' या ' अजैनत्व ' की पहिचान होती है। इसका आधार उसका पार्टप्ले करनेकी खूबी है। अर्थात् जो हँसते हुए ठीक ठीक अपना पार्ट करता है वह जैन है, और जो रोते हुए अपने पार्टको बिगाड़ देता है वह अजैन है। एक रूपयौवन-संपन्ना स्त्री उससे हाथ जोड़नेवाले, उसकी खुशामद करनेवाले और उसके सामने घुटनोंके बल बैठ आजिजी करनेवाले 'रंक' पुरुषको जिस तरह अपना स्वामी बनाना पसंद नहीं करती है; उसीतरह प्रकृति भी उससे डरनेवाले—काँपनेवाले और उसकी प्रार्थना करनेवाले क्षुद्र आत्माको अपना ' रहस्य ' बताना पसंद नहीं करती है—अपने ऊपर राज्य करनेवाला नहीं बनाती है। मगर साथही वह उस तुच्छात्मापर अपना अधिकार करना भी नहीं छोड़ देती है। उसका यह अधिकार दयामय नहीं है। (क्या आजतक किसीने सुना है, कि प्रकृतिने दौड़कर कूएमें

गिरनेको उद्यत किसी अध भिखारीका हाथ पकड़ लिया है और उसको मरनेसे बचा लिया है ! ) विपरीत इसके बहादुर नौजवानके पीछे एकही नहीं बल्के अनेक सुन्दरियाँ फिरती हुई और उसके ऊपर प्राण न्योछावर करती हुई देखनेमें आई हैं। वीरताके साथ 'आनन्द' पूर्वक कुदरतके युद्धमें घूमनेवाले पुरुषको प्रकृति अपने कुछ भेदोंकी--रहस्योंकी--चमत्कारोंकी चाबी अवश्य देती है कि जिससे वह पुरुष कुदरतपर कुछ हुकूमत करनेके योग्य हो सकता है। यह दूसरी प्रकारका पुरुषही--कुदरतके राज्यमें रहते हुए भी उसकी विविध भाँतिकी गतिको जाननेकी होशियारी और शक्तिवाला और इन्हींके द्वारा उसपर विजय प्राप्त करनेकी उत्कट इच्छा वाला पुरुष ही--वह पुरुष है कि जिसको मैं 'जैन' कहता हूँ। यह किसके नामका और किस विधिसे जप करता है ? दुनियाके कौनसे हिस्सेमें रहता है, क्या मानता है ? और क्या नहीं मानता है ? इन प्रश्नोंके साथ मेरा कुछ संबध नहीं है। जयकी स्वाभाविक उत्कंठावाला ( और उससे ) प्रबल--साहजिक--उबलते हुए खून वाला 'भव्य' पुरुष ही 'जैन' है। अन्य सब 'अजैन' हैं।

भाषा कोई 'सत्य' नहीं है; तथापि भाषाकी सहायताके बिना अपने अनुभवकी बात नहीं बताई जा सकती है, इसलिए भाषाका उपयोगी वस्तुकी तरह व्यवहार करना पड़ता है। इसी तह 'संपूर्ण-जैनत्व' वस्तुतः असंभव है ( और अगर कोई कहे कि संभव है तथापि 'संपूर्ण' वस्तुका अपूर्ण वस्तुके ध्यानमें आना तो सर्वथा असंभवही है ) तो भी व्यवहारके लिए यदि हम 'संपूर्णजैनत्व' की कल्पना करें, और उसकी १०० कलाएँ मानें तो हमें दुनियाके सब जैन कहलाने योग्य मनुष्योंके १०० 'गच्छ'--१०० 'जातियाँ' १००'वर्ग'--१००'वर्ण' बनाने पड़ेंगे। जिसमें जितनी शक्ति

होगी उसके ' जाति ' या ' गच्छ ' की उतनी ही उच्चता मानी जायगी। जो मनुष्य ऐसी आशा रखते है, कि दुनियाँके सारे जीव समान—एकही जातिके—समान हकके लायक—बन जाँय उनके लिए समझना चाहिए कि वे बहुरूप धारिणी कुदरतके खेलसे अजान बालक हैं। ये कभी ' जैन ' नहीं हो सकते।

'जैनत्व' की पहिचान करानेके लिए अनेक प्रकारके व्यवहारसेवन किए जा सकते है। ऐसा कोई नियम नहीं है, कि एकही तरहसे—एकही पद्धतिसे—एकही प्रकारके उदाहरणोंसे अथवा अमुक प्रकारकी भावनाओं ( Ideals ) सेही या अमुक प्रकारकी भाषासेही 'जैनत्व' की पहिचान कराई जा सकती है। मगर यह तो निश्चित है कि ' जैनत्व ' आत्माका स्वभाव है; अतः जो ' जैन ' नहीं होगा वह कभी 'जैनत्व' की पहिचान भी नहीं करा सकेगा। ( मनुष्य जितने अंशोंमें प्रकृतिसे जैन होता है, उतनेही अंशोंमें उसका 'जैनत्वका' खयालभी संपूर्ण या अपूर्ण होता है। ) जिस मनुष्यकी प्रकृतिमें ' जैनत्व ' नहीं होता है वह मनुष्य ' जैनत्व ' के खयाल नहीं समझ सकता है—उनको पचन नहीं कर सकता है। इतनाही नहीं बल्के उनको वह सहन भी नही कर सकता है। इसमें, लोग जिसे भाषा, अथवा न्याय-तर्कादि शास्त्रोंका पांडित्य कहते हैं उसकी जितनी आवश्यकता नहीं है, उतनी स्वाभाविक शक्तिकी आवश्यकता है।

इस नये मासिक पत्रके संपादककी शुभेच्छाको तृप्त करनेके इरादेसे मै यहाँ ' जैनत्व ' की कुछ पहिचान करवाना चाहता हूँ। शायद यह कहनेकी जरूरत नहीं है कि मेरी ( यानी मुझसे कही जानेवाली ) 'जैनत्व ' संबंधी भावना संपूर्ण नहीं है। और जितने अंशोंमें मैं इस भावनाको पूर्ण मानता हूँ उतने सब अंशोंको मै इस एक लेखमें लिख

कर नहीं समझा सकता। इस एक लेखमें ही नहीं बल्के सारी उम्र भर लिखता रहूँ तब भी कागजोंपर लिखकर उनको मै व्यक्त नहीं कर सकता ।

संसारका बहुत बड़ा भाग अजैनोंसे बसा हुआ है। 'आर्यक्षेत्र अथवा 'जैनबस्ती' अन्य क्षेत्रोंकी अपेक्षा बहुत ही कम है। इस कथनमें कुछ अतिशयोक्ति नहीं है; क्योंकि 'मै नहीं मानता' ऐसा दर्पपूर्ण उत्तर मित्रता या शत्रुता दिखानेवाले मनुष्योंको ही नहीं—ललचानेवाले या धकेलनेवाले पदार्थोंको ही नहीं—सुविधाकरने-वाली या असुविधा करनेवाली घटनाओंको ही नहीं—अच्छे या बुरे जज्बोंको—लागणियोंको( Emotiosns ) ही नहीं—मगर जहारों वर्षोंसे चले आये बुद्धिवाद—मान्यताओं—दलीलों—कारणों—असरों -को—भी-जो कि चिरकालकी स्थितिसे सत्तारूप हो गये है—हाँ उनको भी 'मै नहीं मानता' ऐसा दर्पपूर्ण उत्तर देनेकी हिम्मत रखनेवाले लोगोंकी संख्या बहुत ही कम है । और होना ही चाहिए ।

तब दुनियाँकी बहुत बडी सख्या—जैसा कि ऊपर कहा जा चुका है—'अजैन' मनुष्योंसे बसी हुई है । दूसरे शब्दोंमें कहूँ तो 'अनार्य' प्रदेश बहुत बड़ा है। (ध्यानमें रहे कि अनार्य शब्द यहाँ परिचित अर्थमें प्रयोग नहीं किया गया है ।) चलीए तब इस 'अजैन' अथवा 'अनार्य' दुनियाँको घडीभरके लिए देख आवें । चित्र पर दृष्टि डालनेसे यह दुनियाँ तुम्हें गोलाकारमें दिखाई देगी । निगाह डालते ही तुम्हें मालूम हो जायगा कि यह दुनियाँ 'मर्यादित' है। हिमालयकी सीमाके बाहिर जाओगे तो तुम्हें जातिकी सीमाके भी बाहिर जाना पड़ेगा । ऐसा भय दिखानेवाले पाँडेजी पर—पण्डितजीपर—शायद आज तुम्हें हँसी आयगी; क्योंकि आजकल तो हिंदुस्थानी लोग बे-रोक नित्यप्रति

समुद्रयात्रा करते रहते है । मगर इससे यह मत समझना कि हिंदुस्थानियोंमेंसे, या दुनियाके लोगोंमेंसे 'मर्यादा' का भय निकल गया है । रीति-रिवाजकी मर्यादा, लोकमतकी मर्यादा, पूर्व संस्कारोंकी मर्यादा, माने हुए अच्छे या बुरे अभिप्रायोंकी ( Pre-possessions & prejudices )-की मर्यादा, भय और भक्ति ( बहुमान ) से उत्पन्न होनेवाली मर्यादा 'नीति' और 'अनीति'-की कल्पित भावनारूपी मर्यादा, अरे ! कितनी मर्यादाएँ गिनाऊँ ? कहो, कहो, क्या इस दुनियाँने मर्यादाके बाहिर पैर रखनेकी आज-तक हिम्मत भी की है ? यह विचार भी इसको आया है ? यदि यह विचार इसको बताया जाय तो क्या यह समझ भी सकती है ! क्या यह इसकी खूबीको ( appreciate ) समझ सकती है ? और यदि समझ भी जाय तो क्या वह इसको सहन कर सकती है ?

इस मर्यादित और गोल चक्कर खाती हुई दुनियामें, लाखो करोड़ों मनुष्य बसते हैं, जिनका प्रकृतिजन्य हजारों जातियोंमें समावेश किया जा सकता है । मगर सरलताके लिए हम इन जातियोंका केवल छः जातियोंमें ही समावेश कर देगें ।

गोलाकारमें सबसे ऊपर दो आकृतियाँ है । उन्हींमेंसे दाहिने हाथकी तरफवाली आकृतिको देखो । पहिले इन मुर्दाप्रसाद महाशयके अच्छी तरहसे दर्शन करो । पड़े पड़े लोटना, आलस्य डालना, उबासियाँ लेना और " दुनियाँ दुःखसे भरी हुई है, जो कुछ होता है सो भाग्यसे ही होता है " ऐसा पड़े पड़े बड़-बड़ाते रहना ही इनका काम है; मगर शक्ति तो इनमें इतनी भी नहीं है, कि ये पासकी टेबलपर रक्खी हुई झारीको उठाकर उसमेंसे पानी पीलें । इनको तुम गालियाँ दो, लातोंसे मारो और ऊपर थूककर भले इनका अनादर करो ! नहीं नहीं चाहे इनका मार मार कर कचूमर बना दो; मगर ये चूँतक नहीं करेंगे । सचमुच ही यह

नीगोद् ' का जीव है—बहुतही प्राथमिक स्थितिका मनुष्य है— सर्वथा अनुत्क्रान्त जीवात्मा है । पाठको ! आश्चर्य न करना कई देशके देश और समाजके समाज भी ऐसे ही पड़े हैं, केवल यह एक व्यक्ति ही ऐसी नहीं है ।

मगर पस्तहिम्मत मत बनो। नीचेकी आकृतिमें देखो; इसमें तुम्हें उद्यमी—पुरुषार्थी—दिखाई देगा। पहिलेकी अपेक्षा इस मनुष्यको हम उत्क्रान्त कहेंगे; मगर उसे ज़रा ध्यानपूर्वक देखो, वह क्या कर रहा है ? वृक्षकी जिस डालपर बैठा है उसी डालको काटनेका पुरुषार्थ कर रहा है । ठीक है, बुद्धि रहित उद्यम ऐसे ही होते है । यदि हम इस पर हँसेंगे तो वह हँसना हमारी ही हँसी करने बराबर होगा । तुम पूछोगे:—" ऐसा क्यों ? " मुझे कहना ही पडेगा । ( यद्यपि न बोलनेमें नौ गुण माने गये है ! ) अच्छा, सुनो । क्या तुमने कभी जातिमें या संघमें या देशोन्नतिका कार्य करनेवाली संस्थाओंमें कोई टटा खड़ा किया है ? अथवा किसी टटेके पक्षपाती या पोषक बने हो ? यदि उत्तरमें ' हाँ ' कहोगे तो अच्छा है । टटा करनेमें जितनी तुममें हिम्मत हुई यह उत्क्रान्तिका चिन्ह है; मगर यह हिम्मत क्या बुद्धिकी अगवानी रहित नहीं है ? इस हिम्मतसे बैठनेकी ही डाल कटती है-अपना ही घर छिन्नभिन्न होता है; यह बात क्या कभी तुम्हारी जबानपर तो नहीं, मगर ' विचारमें ' भी आई है ? यह नामका आर्यावर्त इसकी प्रत्येक जाति और इसका प्रत्येक समाज आज किसी भाग्य-शाली लकडहरेके भाग्यसे, अपने घरको तोड़फोड़ कर ईंधन योग्य बनानेका उद्यम कर रहा है, और ऐसा होनेपर भी अपनेको 'आर्य' और दूसरोंको 'अनार्य' कहनेवाली इसकी जीभकी खुजली अबतक नहीं मिटी । बताओ कौनसी जातिमें यह 'अनार्यता' नहीं

है ? बताओ खुद तुम्हारे नामधारी जैनियोंमें ही यह आर्यता-जैनत्व-कहाँ है ? तीर्थकी मिलकियतके लिए श्वेताम्बरियों और दिगम्बरियोंमें चलनेवाला युद्ध क्या है ? मंदिर-मार्गियों और साधु-मार्गियोंके आपसमें होनेवाला रातदिनका गाली-गलौज, सिवा अनार्यताके और क्या कहा जा सकता है ? देशोन्नतिके कार्यमें भी अपने प्राणोंको न्योछावर करनेवालोंको गालियाँ देनेवाले स्वदेशियोंका आर्यत्व भी ऐसाही है । और ऐसी आर्यता धारण करके कहते है कि हमें स्वाधीनता—मोक्ष-की इच्छा है। बिचारा बौना ताड़पर लटकते हुए फलको तोड़ना चाहता है । समझो, भ्राताओ, बराबर समझो कि **एकताके बिना उन्नतिका होना सर्वथा असंभव है,** और बुद्धिके बिना केवल दर्दमन्दी—( Feelings ) की अगवानीसे चलनेवाले मनुष्य उद्यम करते हुए भी कभी उन्नत नहीं हो सकते है । निश्चय समझो कि **सामाजिक, राष्ट्रीय और धार्मिक उन्नतिकी नींव केवल ऐक्यबल** और **बुद्धिबल ही है ।**

बुद्धि विकासके भी कई क्रम होते है । डाली काटनेवाले महाशयको छोड़कर ज़रा नीचेकी आकृतिवाले गुलामदास पर नज़र डालो । ये महरबान केवल बड़े लोगोंका चरणामृत प्राप्त करनेमें ही अपनी बुद्धिका उपयोग करते हैं । सेठ साहबके पैरकी धूल ये अपने सिरपर चढाते है और इन्हींके आधार अपना जीवन टिका रखते हैं। जीवनको टिकाए रखना यह प्राकृतिक प्रेरणा ( instinct ) है; मगर उच्चकोटिके और नीचकोटिके लोगोंमें यह प्रेरणा भिन्न भिन्न प्रकारकी होती है । उच्चकोटिके मनुष्य कभी दुःखसे नहीं घबराते है और नीचकोटिके निर्बल आत्मावाले मनुष्य केवल '**दुःख**' शब्दसे ही भड़कते रहते हैं । इस लिए जीवन टिकानेके

दोनोंके मार्ग भिन्न भिन्न होते है। पहिला मनुष्य स्वमान आत्मबल, साहस, हिम्मत Experments ( आजमाइशें ) इत्यादि कूदती हुई वृत्तियोंको सद्गुण या नीति मानता है ( उसका स्वभाव ही ऐसा होता है ) और इसीसे दूसरोंकी वाह-वाही, सहायता, आश्वासन, महरबानी, दया, सलाह आदिकी इच्छा रखना और दूसरोंके हाथपर लटकते रहकर उनके द्वारा अपना जीवन टिका रखना पसंद नहीं करता है। नहीं नहीं ऐसा विचार भी वह सहन नहीं कर सकता है। प्रतिकूल इसके दूसरा मनुष्य साहस और हिम्मतके कामोंमें विघ्न—दुःख आनेकी संभावना होती है, उस संभावनासे ही डरता है; और इसी लिए उसे अपने जीवनको टिका रखनेके लिए दूसरोंकी मदद, सहायता, आश्रय, महरबानी, दया आदि प्राप्त करनेकी 'गरज' पड़ती है। इस गरजने ही दयाको सर्वोत्कृष्ट नीति ठहराई है। हिन्दुओंकी संयुक्त कुटुंब-व्यवस्था भी इस निर्बल नीति—भावना—काही प्रकटीकरण है। जिस समाजमें प्रत्येक व्यक्तिको अपना गुजारा अपनी भुजाओंके बल करना पड़ता है, वह समाज कितना सबल है! इस बातका विचार करनेहीसे इस निर्बलनीतिका—भावनाका—रहस्य भली भाँति समझमें आजाता है। आर्योंमें पहिले इतनी बलवान भावनाएँ थीं कि वे महरबानी दिखानेके कामको एक तरहका अपमान समझते थे; और इसी लिए वे आत्माभिमान रखनेवाले प्राचीन आर्य अपने बलसे, हुनरसे, अध्यात्मज्ञानसे और द्रव्यसे संसारको चकित कर सके थे। आज यह उच्चकोटिका ( Self respect ) तो घमंड गिना जाता है। अपने आपको तुच्छ कीट या महा अपराधी समझना ही आजकलकी नवीन धार्मिकता है; और इसीसे प्रत्येक बातमें, प्रत्येक क्षेत्रमें, दास-वृत्ति दृष्टिगोचर होती है। अमुक प्रकारकी ही पोशाक पहिनना, अमुक तरहसे ही धर्म-क्रिया करना,

अमुक रीतिसे ही लग्नक्रिया करना, अमुक भाँतिसे ही देवभक्ति करना आदि अनेक प्रकारकी गुलामियाँ हैं; मगर लोगोंकी दृष्टिमें अबतक नहीं आया कि ये सचमुच ही गुलामियाँ हैं। पोशाक, धर्म, लग्न और देवभक्ति ये सब किस आशयसे, किस उद्देशसे और कौनसी फल-प्राप्तिके लिए स्वीकार किए गए हैं? ( सत्य किस तरहमाने गए हैं? ) आदि बातोंका यदि विचार किया जाय तो यह गुलामी क्षण भरके लिए भी यहाँ खड़ी न रहे। यह वज्रलेख कभी मिथ्या होने-वाला नहीं है, कि कोई मनुष्य निज भुज-बल और आत्मबलके बिना कभी उच्च दशा प्राप्त नहीं कर सकता है। यह उच्च दशा फिर चाहे धनवानकी हो, चाहे सामाजिक बंधनोंसे मुक्त पुरुष-की हो और चाहे ऊर्ध्व-गति ( देव या मोक्ष ) की हो।

गुलामदासकी बातें सुनते सुनते शायद तुम घबरा गए होगे। अच्छा अब इसे जाने दो। इसके पासवाली आकृतिपर दृष्टि डालकर जरा शात बनो। देखो ये एक धनाढ्य सेठ साहिब हैं। एक सुंदर कोचपर बैठे हुए मूँछें मरोड़ रहे है और दर्पणमें अपने चेहरेको देख देखकर प्रसन्न हो रहे है। इन सेठ साहिबके पास रुपयोंकी बहुत ठनठनाट सुनाई देती है। उद्यम, बुद्धि, और गुलामी ( खुशामदी ) करनेहीसे इनके पास आज पैसे इकट्ठे हुए है। मगर, मग......र अब क्या? अब दर्पणमें मुख देखा करते हैं, मूँछें मरोड़ा करते हैं और जीभको पूछकर उसकी आज्ञानुसार मिष्टान्न खाया करते हैं। बस इसके सिवा हमारे इन महरबान सेठ साहिबको और कोई जीव-नका उच्च ध्येय ( goal of life ) दिखाई नहीं दिया। स्मरण रहे कि लक्ष्मी स्वयं निर्बलता उत्पन्न करनेवाला तत्त्व नहीं है। यह तो 'आर्सेनिक' आदि विषोंकी तरह है। जैसे विष टॉनिकका भी काम करते है और प्राणघातकका भी काम करते हैं,

वैसेही लक्ष्मी भी सशक्त भी बनाती है और निर्बल भी बनाती है। जो केवल ऐयाशी मौज-शौक करनेमें ही लक्ष्मीका उपयोग करते हैं उनके लिए वह बलनाशक होजाती है। मौज-शौक और सुविधाओंका दास बननेसे मनुष्य इतना कोमल—नाजुक—और असहनशील बन जाता है, कि छोटीसी उपाधि, तिनके बराबर दुःख, थोड़ीसी चिन्ता, सामान्यसे सामान्य रुकावट, केवल काल्पनिक दुःख भी उसे मुर्दा बना देते है और कईवार तो सर्वथा मार भी देते है। प्रतिकूल इसके इसी लक्ष्मीके द्वारा जो मौज-शौकमें ही पैसा नहीं खर्चते है वे बहुमूल्य अनुभव और बहुमूल्य ज्ञान खरीद सकते हैं, और उनमेंसे शक्ति प्राप्त कर सकते है; दुनियाके सर्वोत्कृष्ट बुद्धिमान पुरुषोंके वचनोंका सग्रह जिन पुस्तकोंमें हो, ऐसी पुस्तकें खरीद सकते हैं, प्रकृतिके चमत्कारी रूप देखनेके लिए दूरदूरके संग्रहालयों—अजायबघरोंमें—जा सकते हैं; और जिनके देखनेसे हृदयोंमें भव्यता और शक्तिका संचार होता है, ऐसे जलप्रपात, ऐसी गुफाएँ, ऐसे प्राचीन खंडहर आदि प्राकृतिक और प्राचीन स्थानोंको देखनेके लिए हजारों कोसोंकी सफर कर सकते है। जमीन और पानीकी सतहपर तथा आस्मानपर अपनी कितनी सत्ता है यह बात बतानेवाली रेल्वे, स्टीमर और हवाई जहाजोंमें बैठ शक्तिकी भावनाको पुष्ट कर सकते है। भिन्न भिन्न देशोंके रिवाज, हुनर और उनकी विद्याओंको देखने व सीखनेके लिए जा सकते हैं। दूर दूर रहनेवाले विद्वानों, अनुभवियों और संतोंसे भेट कर सकते है। अपनी उभरती हुई ( आवश्यकतासे ज्यादाको उभरती हुई ही कहते है ) लक्ष्मीको दूसरोंको उच्च स्थितिमें पहुँचानेके काममें खर्च कर, अपनी प्रभुता बता सकते है। ऐसे ही और भी कई कार्य हैं कि जिनके द्वारा लक्ष्मीवान मनुष्य लक्ष्मीके द्वारा विशेष शक्तिवान् और विजयी बन

सकते हैं; परंतु ऐसे लक्ष्मीवान् अभी कहाँ है? अभीतो भौइंरेके किसी खड्डेमें या नई फैशनकी किसी तिजोरीमें, लक्ष्मीको गला घोटकर रखनेवाले मूँजी, वा इन्द्रियोंकी वासनाओंको तृप्त करनेमें उसे नष्ट करनेवाले ऐयाश लाला हजारों ही दिखाई देते है। यदि ये लोग गरीब ही रहे होते तो अच्छा होता; क्योंकि गरीबीकी अंकुशसे वे विशेष उद्यमशील विशेष बुद्धिमान और विशेष शक्तिशाली बन जाते। लक्ष्मीको पाकर ये विशेष निर्बल बन गए इसका कारण यह है, कि इन्होंने लक्ष्मीके आशयकी तुच्छ कल्पना की थी। धनाढ्य कहलाना या धनसे ऐयाशी करना ऐसे किसी 'तुच्छ' ध्येयको सामने रखकर ही इन्होंने पैसे कमानेका उद्यम किया था, और जब ध्येय ही 'तुच्छ' है तब उसके रास्ते 'तुच्छ' हों इसमें आश्चर्य ही क्या है? इसी लिए आज हम, लोगोंको पैसोंके लिए नीचता करते हुए, खुशामद करते हुए या अधमसे अधम काम करते हुए देखते है। ये सब कुछ ध्येयकी तुच्छताके परिणाम हैं।

अब जरा पाँचवे—योद्धाओंके—चित्रकी तरफ दृष्टि डालो, ये योद्धा तलवार चलानेको उद्यत हो रहे हैं। ये सचमुचही बहादुर है। तलवार चलानेमे शक्ति और होशियारी दोनोंकी आवश्यकता रहती है। जरा बारीकीसे देखो कि इन दोनोंके सामने कौन शक्ति खड़ी है? एक स्त्री! यह स्त्री चाहे रूपयौवन-संपन्ना बाला हो, या लक्ष्मी हो या धरती हो, चाहे कोई क्यों न हो, मनुष्य तो इन्हींकी—ज़र, ज़मीन और जोरूहीकी—प्राप्तिके लिए अपने बुद्धिबल और शारीरिक बलको खर्च करते है। हम इनका तिरस्कार नहीं करेंगे; मगर साथही इनको उत्कृष्ट भी नहीं बतावेंगे; क्योंकि ये ऊपर बाते चारों प्रकारके मनुष्योंकी अपेक्षा विशेष उत्क्रान्त है। मगर इनकी यह उत्क्रान्ति—इनका यह शौक—तुच्छ है।

देशोद्धारके लिए समाजोद्धारके लिए या किसी उच्च सिद्धान्तकी विजयपताका फर्रानेके लिए यदि इन्होंने स्थूल या सूक्ष्म शस्त्र धारण किए होते तो हम इन्हें उच्च कोटिके जीवात्मा—जैन—कहे विना न रहते । *

अपूर्ण.

---

## सम्पादककी मेज ।

**श्वेताम्बर दिगंबर संवाद**। लेखक—पं० काशीनाथजी, प्रकाशक-पूनमचंद बेचर दास महता; मू० डेढ़ आना; मिलनेका पता श्री आत्मानंद जैन पुस्तकप्रचारक मंडल आगरा। पुस्तकका विषय नामसे ही प्रकट है। इसमें दिगबर और श्वेताम्बर धर्ममें जिन २ बातोंका भेद है उन २ बातोंका विवेचन किया गया है, और श्वेतांबर मान्यताओंको ही सही बतानेका प्रयत्न किया गया है। खण्डन मण्डनकी शैली साधारणतया अच्छी है। पढ़नेवालोंको इसमेंसे कई बातें विचारने योग्य मिलेंगी। भाषामें बहुत अशुद्धियाँ है। पुस्तकोंके लेखकों और प्रकाशकोंको इसका अवश्य ध्यान रखना चाहिए।

**विमल विनोद**। लेखक—M. V. मोक्षाकर; प्रकाशक-जवाहरलालजी जैनी सिकंदराबाद; पता उक्त मंडल, पृष्ठसंख्या २७६, मू० दश आना। इसमें स्वामी दयानंद सरस्वतीके सिद्धान्तोंका खण्डन किया गया है और उन्हें खूबही गालियाँ सुनाई गई हैं। हमने यह पुस्तक जब प्रकाशित हुई थी, तब ही पढली थी। प्रत्येक मनुष्य अपनी अपनी बुद्धिके अनुसार हरेक बात करता है। अपूर्ण मनुष्य

---

* हम केवल सूक्ष्म शस्त्रोंके धारकोंको ही 'जैन' कहेंगे; क्योंकि स्थूलकी सहायता लेकर कभी कोई स्वतंत्र-मुक्त-सिद्ध—नहीं बन सकता है। सम्पादक

कभी कोई बातपूर्ण सत्य नहीं बतासकता। भलाई बुराई प्रत्येकमें होती है। वह भलाई या बुराई भी भिन्न प्रकृतिके अनुसार भिन्नही होती है। एक बात एक मनुष्यके लिए सद्गुण होती है वही बात दूसरेके लिए अवगुण होती है। एकको जो काम अच्छा लगता है दूसरेको वही बुरा लगता है। यही हालत इस पुस्तककी भी है। लेखकने इसे अच्छा समझकर लिखा है; परन्तु अश्लील शब्दोंसे और अश्लील व्यवहारोंसे घृणा करनेवाले तो शायदही इस पुस्तकको पसंद करेंगे। आजतक एक भी उपन्यास ऐसे अश्लील शब्दोंमें लिखा हुआ हमारी दृष्टिमें नहीं पड़ा। हमारे सद्भाग्यसे या दुर्भाग्यसे इस ढंगका उपन्यास यह पहिलाही हमारी दृष्टिमें पड़ा है। हम तो इसे अपना दुर्भाग्य ही समझते हैं।

जो जैनधर्म सदापवित्र रहने और पवित्रतासेही अपना जीवन बितानेके लिए उपदेश देता है उसी जैनधर्मके माननेवाले और वह भी साधारण मनुष्य नहीं मगर (यदि मेरे सुननेके अनुसार यह बात झूठ न हो तो) एक प्रसिद्ध मनुष्यकी ऐसी कृतिको देखकर बड़ाही दुःख होता है। हमारे समझमें नहीं आया कि जवाहिरलालजी जैसे सुधारक व्यक्तिने इस पुस्तकको प्रकाशित करनेमें क्या लाभ सोचा है? क्या कभी कीचड़से कीचड़ धुल सकता है? क्या कभी संभव है कि हम बुरे मनुष्यको गालियाँ देकर उनको सुधार सकते हैं? क्या कभी घृणासे कोई सीधेमार्गपर आ सकता है? सर्वथा असंभव। हमारा मण्डलके कार्य संचालकोंसे अनुरोध है कि वे ऐसी २ अश्लील पुस्तकोंके विक्रेता बनकर मंडलको बदनाम न करें। यह मण्डल एक पवित्र महात्माके नामसे चल रहा है। इस मंडलके नामसे ऐसी पुस्तकोंका बिकवाना; पवित्र महात्माके नामका अपमान करना है। यदि इन्हीं सिद्धान्तोंका खंडन उत्तमताके साथ गंभीरतापूर्वक किया

जाता तो यही पुस्तक बहुतही उत्तम और उपयोगी बन जाती आशा है, लेखक, प्रकाशक और मण्डलके सदस्य लोग हमारे कथन पर विचार करेंगे । यह पुस्तक अश्लीलताको पसंद करनेवाले मनुष्योंका अवश्य मनोरंजन करेगी ।

**समालोचना जैन तत्वप्रकाश** । लेखक—यति बालचंद्राचार्यजी श्वेतांबर जैन धर्मोपदेशक ।

प्रकाशक—फतेचंद फलोदिया; मूल्य कुछ नहीं; इस पुस्तककी रचना; 'जैनतत्व प्रकाश' नामक पुस्तककी—जो कि साधुमार्गी मुनि अमोलखऋषिजीकी बानाई हुई है—भूलें दिखानेके लिए की गई है । उन भूलोंको हम दो भागोंमें विभक्त कर सकते है । प्रथम भाषाशैलीकी और शुद्धाशुद्ध शब्दोंकी भूलें व दूसरी तत्वविचारकी भूलें । पहिली भूलोंके विषयमें हम कुछ लिखना नहीं चाहते; क्योंकि प्रस्तुत पुस्तकमें भी पहिली तरहकी ही कई भूलें है । दूसरी तरहकी भूलोंकी जो समालोचना की गई है वह सचमुचही विचारणीय है । जैनके एक प्रतिष्ठित साधुका तत्वविवेचनमें इतनी भूलें करना हमें आश्चर्यमें डालता है । हम आशा करते हैं कि ऋषिजी इस समालोचनाको पढकर जैनतत्व प्रकाशक की भूलें सुधारलेंगे । अथवा आचार्यमहाराजने भूल की है तो वे उनका समाधान कर देंगे ।

## संयुक्त जैन श्वेताम्बर बराड़ प्रान्तिक कान्फ्रेंसके उद्देश।

१—मनुष्य मात्र एकतासे रहे इस बातका प्रयत्न करना।

२—मुख्यतया बराड प्रान्तमें और सुभीते के मुताबिक सारे भारतवर्ष में और विशेष सुभीता मिले तो सारे ज्ञात-संसारमें, विद्या-मंदिर, वाचनालय बोर्डिंग, अनाथालय आदिक उपयोगी संस्थाएँ स्थापित करना, पत्र निकालना और उनके द्वारा जगतसे हिंसा प्रवृत्तिके हटानेका प्रयत्न करना, जगज्जीवोंको सुखका सच्चा मार्ग दिखाना और लक्षावधि मूकजीवोंको धर्मके नाम कालके ग्रास बननेसे बचाना।

३—जैनधर्मकी अनुयायिनी जातियोंमें बालविवाह, वृद्धविवाह, कन्या-विक्रय मरण और परणका जीमन आदि बीसियों कुप्रथाएँ प्रचलित होगई है, जिससे कि हमारी बड़ी भारी हानि हो रही है, उनको हटानेका प्रयत्न करना और अपने भाइयोंका पैसा व्यर्थ कामोंमें खर्च न होकर धर्मकार्यमें खर्च हो ऐसी कोशिश करना।

४—उक्त प्रथाओंसे हमारी क्या हानि हो रही है और उनको छोड़नेसे हम कितना लाभ उठा सकते है यह बतानेके लिये ट्रेक्ट छपवाना।

५—उक्त बातोंके प्रचारार्थ उपदेशक भेजना।

## नियम।

१—जो तीन रुपये वार्षिक देंगे वे इस सभाके मेम्बर समझे जाएँगे और उन्हें सभाके प्रत्येक काममें सम्मति देनेका हक होगा। उनके पास सभासे निकलनेवाले ट्रेक पुस्तकें पत्र सब अमूल्य भेजे जाया करेंगे।

२—जो महाशय सभाको ३००) रुपये वार्षिक देंगे वे संरक्षक जो १००) वार्षिक देंगे वे परम सहायक और जो ५०) वार्षिक

Registered No. B. 1263.

देंगे वे सहायक समझे जाएँगे, और उनके नाम जैन-संसारके कव्हर पेजपर हमेशा छपे रहा करेंगे।

३–इस सभाकी एक मैनेजिंग–प्रबन्ध कारिणी–कमेटी होगी। साधारण मेम्बरोंकी रायसे उसके कार्य-कर्ता नियत होंगे। उन्हींके हाथमें सब काम रहेगा।

( नोट ) यह योजना वीर निर्वाण संवत २४४३ से हुई है।

## संयुक्तजैन श्वेतांबर बराड़ प्रान्तिक कान्फ्रेसके संरक्षक और सहायक महाशयोंकी शुभ नामावली

श्रीयुत सेठ घेवरचंदजी नेमीचंदजी मु० तऱ्हाला ( संरक्षक )

श्रीयुक्त सेठ फूलमलजी कुंदनमलजी मु० दारव्हा ( परम सहायक )

श्रीयुक्त सेठ पूनमचंदजी गोलेछा ( मूलचंद सौभागमल ) मुंबई ( परम सहायक )

श्रीयुक्त सेठ मालूमचंदजी मोहनचंदजी मूथा मु० दिगरस ( सहायक )

देखें और कौन महाशय उक्त महाशयोंकी भांति सभाके शुभेच्छु बननेकी उदारता दिखाते हैं और अपने धार्मिक भावोंका परिचय देते हैं।

सभासंबंधी सब तरहके पत्रव्यवहारका पता–

**कुंदनमल मंत्री,** दारव्हा ( यवतमाल ) बराड.

**नेमीचंद कोठारी,** मु० तऱ्हाला ( आकोला ) बराड.

Printed by Chintaman Sakharam Deole, at the Bombay Vaibhav Press, Servants of India Society's Building, Sandhurst Road, Girgaon, Bombay

Published by Krishnalal Morsingh Varma, at Bombay Vaibhav Press, Sandhurst Road, Girgaon, Bombay

## विषयानुक्रम.



## " जैन संसारके नियम "

१—जैनसंसार प्रतिमासकी सुदी २ तक प्रायः निकलजाया करेगा ।

२—डाकखर्च और वी. पी. खर्च सहित जैनसंसारका वार्षिक मूल्य १॥=), है और सेठ साहूकारोंसे उनके सम्मानार्थ ५) पाँच वार्षिक लिया जायगा ।

३—जो महाशय ५) या इससे अधिक रु० पत्रकी सहायतार्थ देंगे उनके नाम धन्यवाद पूर्वक 'संसारमें' छापे जावेंगे ।

४—जो महाशय ५०) रु० पत्रकी सहायतार्थ देंगे उनका फोटो उनके संक्षिप्त परिचय सहित 'संसारमें' प्रकाशित किया जायगा ।

५—राजनीतिसे संबंध रखनेवाले और परस्पर कलह बढ़ानेवाले लेखोंको पत्रमें स्थान नहीं मिलेगा ।

६—प्रत्येक नवयुवकको अपने लेख भेजनेके लिए 'संसार' आमंत्रण देता है ।

७—लेख या कविता शुद्ध हिन्दीमें देवनागरी अक्षरोंमे कागजके एक भाग पर लिखे हुए आने चाहिए । उनके नीचे अपना नाम स्थान और पूरा पता लिखना कभी न भूलना चाहिए ।

८—लेख या कविता छापना या न छापना अथवा घटाना बढ़ाना संपादक की इच्छा पर निर्भर है ।

९—लेख वापिस मँगानेवालों अथवा किसी पत्रका उत्तर मँगानेवालोंको आध आनेका टिकिट भेजना चाहिए ।

१०—जो महाशय मनिआर्डर भेज देंगे उनसे केवल १॥) रु० ही लिया जायगा ।

पत्रव्यवहारका पता—मैनेजर जैनसंसार जुबीली बाग,
तारदेव—बम्बई

---

श्रीयुक्त कुंदनमलजी कोठारीने १०) रु० और हीरालाल मिलापचंद गोटेवाले ( जयपुर ) ने ५) रु० पत्रकी सहायतार्थ भेजे हैं । धन्यवाद पूर्वक स्वीकार किये जाते हैं । आशा है और सज्जन भी इसी तरह अपनी उदारता दिखावेंगे ।

निवेदक—
मैनेजर

दारव्हानिवासी सेठ फूलमलजी.

जन्म:-सं० १९३२ मृत्यु:-स० १९७२

मोक्षार्थो विफलोऽपि सुफलप्रदं, सुफलस्तु कार्यों लघुः।

ॐ

# जैन-संसार।

मासिक पत्र।

परहित बस जिनके मन माँहीं।
तिन कहँ जग दुर्लभ कछु नाहीं॥

१ला वर्ष। } मार्गशीर्ष सुदी २, वी० सं० २४४३। { ३रा अङ्क।

## एक बात सुनते जाना।

( गजल कव्वाली )

भारतके ऐ सुपूतो, इक बात सुनते जाना;
अपने वतनकी खातिर, कुछ काम कर दिखाना॥ टेर॥
प्रेमी हो गर वतनके, कुछ प्रेम करना सीखो;
निज बाँधवोंके सुखहित, कुछ त्याग कर दिखाना॥ भार०॥ १॥
धर्मी हो गर ऐ भाई, कुछ सत्य धर्म जानो;
विधवा अनाथके तुम, दुख दूरकर दिखाना॥ भार०॥ २॥
है चाह मनमें अपने, गर भक्तकी है ज्ञाता;
प्रभु-रूप प्राणियोंकी, कुछ भक्ति कर दिखाना॥ भा०॥ ३॥
सेवाकी चाह तुमको, गर लग रही हो दिलमें;
निज मातृभूमि सेवा, कुछ करके तुम दिखाना॥ भा० ४॥
'संसार' तुमसे कहता, मिलजुल चलो है भाई;
बस 'प्रेम' बंसीको तुम, जगमें बजा दिखाना॥ भा०॥ ५॥

---

# मन और जीवन

जैसा मन होता है वैसाही जीवन भी होता है। जो कुछ हृदयमें होता है वही बेरोक बाहिर आता रहता है। गुप्त कुछ नहीं रहता। जो कुछ अदृश्य रहता है वह केवल थोड़े समयके लिए ही रहता है; परन्तु अवधि होनेपर अन्तमें वह भी प्रकट हो जाता है। संसारमें चार स्थितियाँ हैं। पहिली बीजकी, दूसरी 'वृक्षकी, तीसरी मौरकी और चौथी फलकी। मनुष्यकी मनःस्थितिसे उसके जीवनकी दशाएँ बनती हैं। अर्थात् उसके मनरूपी बीजसे विचाररूपी वृक्ष ऊगता है, विचारवृक्षके कार्यरूपी मौर लगते है और कार्य मौरोंसे भाग्य और चारित्ररूपी फल फलते हैं।

जीवन सदा अन्तरंगसे निकलता है और अपने आपको प्रकाशके सामने प्रकट करता है। विचार मनमें उत्पन्न होते है और अन्तमें वे शब्दों, कामों और पूर्ण वस्तुओं-परिणामोंके रूपमें प्रकट हो जाते है।

जिस भाँतिसे जलस्रोत एक गुप्त स्थानसे निकलता है, इसी तरह मनुष्यका जीवन भी उसके मनरूपी गुप्त स्थानसे प्रकाशमें आता है। मनुष्यकी स्थिति और उसके कार्य अन्तरगसे उत्पन्न हुए है। और आगे भी जो कुछ वह करेगा और जैसी स्थिति उसकी होगी उनका उद्गम स्थान भी उसका मन ही होगा।

चिन्ता और प्रसन्नता, सुख और दुःख, निर्भयता और भय, घृणा और प्रेम व मूर्खता व बुद्धिमत्ता सबका स्थान मन है। ये सारी मनकी ही स्थितियाँ हैं। मनुष्य अपने मनका रक्षक, निगहबान और अपने जीवनरूपी दुर्गका पहरा देनेवाला एकाकी संतरी है। उसकी

देखरेख करनेवाला दूसरा कोई नहीं है। इससे वह जीवन-दुर्गकी चौकसी करनेमें होशियारी भी कर सकता है और लापरवाही भी कर सकता है। जो मनुष्य अपने मनको बहुत होशियारीके साथ रखकर, उत्साहपूर्वक उसकी देखरेख करता रहता है, और उसे अपवित्र और निर्दय बातोंका विचार करनेसे रोक कर शुद्ध—निर्मल बना देता है, तो वह सुखी बन जाता है और उसका कल्याण हो जाता है। इसके विरुद्ध यदि वह अपने मुख्य कार्यको-जो कि अपने जीवनको-मनको-नियमबद्ध बनानेका-है, भूल जाता है, और लापरवाहीसे मनको अनियमित-अनर्गल-बनाकर इधर उधर भटकने देता है तो वह भ्रान्तिमें पड़कर दुःख उठाता है।

प्रत्येक मनुष्यको समझना चाहिए कि जीवन मनसे उत्पन्न होकर क्रमशः उन्नत होता हुआ पूर्ण बनता है। मनुष्यको जैसे ही यह ज्ञान हो जाता है वैसे ही उसके लिए आनंदका मार्ग खुल जाता है; क्योंकि इस ज्ञानसे उसे मालूम हो जाता है, कि उसमें अपने मनको अपनी आज्ञामें चलानेकी और उसको अपने ध्येयके अनुसार बनानेकी शक्ति है। और इसी लिए वह दृढ निश्चयके साथ विचारोंका और कामका वही मार्ग पसंद करता है, जो कि सर्वोत्कृष्ट होता है। ऐसा करनेवालेका जीवन सुन्दर और पवित्र बन जाता है और शीघ्रतासे या देरीसे वह तमाम बुराइयोंको, परेशानियोंको और दुःखोंको भगा देता है। जो मनुष्य जीवन-दुर्गके मनरूपी दर्वाजेकी पूरी होशियारीके साथ देखरेख करता रहता है उसके स्वाधीनता, ज्ञान और शान्ति गुण, कभी कम नहीं होते हैं।

---

# मनका स्वभाव और उसकी शक्ति।

मन जीवनका मुखिया है। यही बाह्य स्थितियोंको उत्पन्न करता है, उनको स्वरूप देता है और उनके परिणामोका स्वागत करता है–भोग भोगता है। इसमें पदार्थोंका वास्तविक स्वरूप समझनेकी और स्वरूप समझनेमें भ्रम करने की दोनों प्रकारकी शक्तियाँ है।

मन भाग्यरूपी कपडेको बनानेवाला एक होशियार जुलाहा है। विचार धागे है, भले और बुरे काम ताना बाना है और मनरूपी संत्रेपर बुनाहुआ स्वभाव वस्त्र है। मन अपनीही बनाई हुई पोशाकको आप पहिनता है।

मनकी सारी शक्तियोंपर आत्माका–मनुष्यका–अधिकार है और इसीलिए प्रत्येक बात मनुष्यकी इच्छानुसार होती है। मनुष्य अनुभवसेही प्रत्येक बात सीखता है। वह अपनी अनुभवप्राप्तिकी चालको; तेज कर सकता है, धीमी कर सकता है और सर्वथा रोक भी सकता है।

उसको किसी बातके लिए किसीने जबर्दस्ती बाँध नहीं रक्खा है; परन्तु उसने बहुतसे काम करनेके लिए अपने आपको स्वयमेव बाँध रक्खा है। और बंधन उसने ही बाँधे हैं, इसलिए जिस समय वह चाहे उन्हें तोडकर स्वतंत्र भी हो सकता है। यह बात मनष्यके अधिकारमें है, कि वह अपनी इच्छानुसार पवित्र या अपवित्र, उत्तम या अधम और ज्ञानी या मूर्ख बने। वह अभ्याससे अपने स्वभावोंको बना सकता है और अभ्याससे ही उनको मिटा भी सकता है। ( चाहे वे स्वभाव भले हों या बुरे दोनों तरहके स्वभावोंका बिगाड़ना और बनाना मनुष्यके ही हाथकी बात है ) वह अपने आपको भ्रांतिओंके चक्करमें

डालकर सच्चे मार्गको छोड़ सकता है और फिर वह जब चाहे तबही क्रमशः उन भ्रान्तियोंका नाश कर सर्वथा सत्यके प्रकाशमें भी आसकता है। मनुष्यकी संभावनाएँ अनन्त है—मनुष्य पूर्ण स्वाधीन है।

आत्मामें—मनुष्यमें—यह शक्ति है कि वह अपनी स्थितियोंको उत्पन्न कर सकता है और जिस स्थितिमें रहना चाहे उसे वह पसंद कर सकता है। इसमें प्रत्येक स्थितिको बदलने या छोड़ देनेकी ताकत है। इस ताकतको वह जैसे जैसे स्थितियोंका ज्ञान प्राप्त करता जाता है, वैसे ही वैसे आवर्तित—दौहराई हुई-अभिलाषा—पसंदगी—और पूर्ण अनुभवके द्वारा काममें लाता जाता है।

विचारोंकी आन्तरिक—क्रियाएँ जीवन और चारित्ररूपी द्रव्य जमा करती है। मनुष्य इन क्रियाओंका अपनी इच्छासे—कोशिशसे सुधार कर सकता है। स्वभाव, कमजोरी और पापके बवन मनुष्यके ही बनाये हुए है; इसलिए जब वह चाहता है तब उनसे मुक्त भी हो सकता है। ये मनुष्यके माइंड—जहनमें ही रहते हैं। यद्यपि इनका संबंध सीधा बाह्य पदार्थोंसे है; परन्तु इनका वस्तुतः अस्तित्व उनमें नहीं है। अन्तरंग बाह्य वस्तुओंको बनाता है और उसमें शक्ति डालता है; परन्तु बाह्य वस्तुएँ अन्तरंगमें कभी ऐसा नहीं कर सकतीं। बाह्य पदार्थोंमें वासनाओंको उत्पन्न करनेकी शक्ति नहीं है; परन्तु उनकी उत्पत्तिका कारण मनकी खुमारी—इच्छा है। जीवनमें कष्ट डालने या रंज उत्पन्न करनेकी बाह्य पदार्थोंमें शक्ति नहीं है। दुःख या रज अशिक्षित मनकी बे ध्यानीसे—जो उन पदार्थोंकी ओर होती हैं—होता है। मन—जो कि पवित्र शिक्षित और बुद्धिमत्तारूपी दुर्गमें सुरक्षित है—उन तमाम वासनाओं और इच्छाओंको—जिनका कि विपत्तिके साथ अभिन्न संबंध है—नष्ट कर सकता है, और वासनाओंके नष्ट होने ही मनुष्यको पूर्ण ज्ञान, प्रकाश शक्ति, और शान्ति मिल जाते हैं।

दूसरोंको बुरा बतानेसे और बाह्य दशाओंको-वस्तुओंको-सारे पापोंका कारण बताकर उन्हें धिक्कारनेसे, संसारमें दुःख और अशान्तिकी अभिवृद्धि होती है। ( यदि कोई समझता हो कि ऐसा करनेसे संसारका दुःख कम होता है, तो उसकी भूल है। ) बाह्य स्थिति अन्तरकी परिछाया-प्रतिबिंब-असर-परिणाम-है। जब हृदय पवित्र होता है तो सारे बाह्य पदार्थ भी उसके लिए पवित्र ही होते हैं।

उन्नति और जीवन अंतरंगसे बाहिर आते है, और पतन व मृत्यु बाहिरसे अन्तरंगमें जाते है; यही प्रकृतिका नियम है। सब तरहकी उन्नतियाँ ( Evolutions ) अन्तरगसे होने लगती हैं और सब तरहकी सफाइयाँ भी अन्तरंगसे ही होती हैं। मनुष्य-जो दूसरोंसे-बाह्य पदार्थोंसे-झगड़ना छोड़ देता है और अपनी शक्तिको, अपना मन सुधारनेमें व उसे नवीन और उत्तम विचारोंसे उन्नत बनानेमें लगाता है-अपनी शक्तिको बचा लेता है, इतना ही नही बल्के वह उसको बढ़ा भी लेता है। जितने अंशोंमें मनुष्य अपने मनको सन्मार्गपर चलानेमें-मनको उच्चतत्वानुसार आचरण कर्ता बनानेमें-फलीभूत होता है, उतने ही अंशोंमें वह दूसरे मनुष्योंको भी अपने उत्तम विचारोंसे और अपनी उदारतासे कल्याणकारक स्थितिमें ले जानेके योग्य होता है। दूसरोंपर हुकूमत करने अथवा खुद भूले रहकर दूसरोंके रहेबर-पथप्रदर्शक-बननेसे कभी किसीको ज्ञान और शान्ति प्राप्त नहीं होते। जो ज्ञान और शान्तिका इच्छुक है, उसे चाहिए कि वह अपने मनको प्राकृतिक नियमानुसार चलानेका प्रयत्न करे और उसे भलाईके-पवित्रताके-उस मार्गपर ले जावे जो उत्कृष्ट और अचल है।

मनुष्यका जीवन उसके आत्मा और मनसे ही बनने लगता है। मन उसके विचारों और कार्योंका समूह है। मनुष्यमें यह शक्ति है

कि वह अपने मनको अपनी इच्छानुसार बदल देवे और इस शक्तिसे ही वह अपने सारे जीवनको भी बदल सकता है। अब हम इस बातका विचार करेंगे कि जीवनका परिवर्तन—कैसे किया जा सकता है ?

---

## हमदर्दी

( ले० श्रीयुत करोड़ीमल माल्हू )

उठ गई क्या निर्दयता घरघर छाई।
भाईसे भाई करते वैर लड़ाई ॥ टेर ॥
हैं हर बस्ती में, दीन अन्न बिन भूखे।
नर नारी शिशु कन्या जिनके मुख सूखे ॥
है कठिन बहुत लोगोंको पेट भराई ॥ उठगई० ॥
नहिं दें खुश होके जातिफंड में पैसा।
वेश्याको दें मन खोल, धर्म यह कैसा ?
झूठे ढोंगोंमें खर्चें सकल कमाई ॥ उठगई० ॥
नहिं दुर्लभ धनका सदुपयोग ये जाने।
वे द्रव्य उड़ाकर करें काम मन मानें ॥
नहिं होती इससे तिल भर जाति भलाई ॥ उठगई० ॥
पाषाणहृदय नहिं करें तर्स दुखियों पर।
हैं तन मनसे कुर्बान चंद्र-मुखियों पर।
वैश्योंने चुटिया वेश्यासे कटवाई ॥ उठगई० ॥
यदि है स्वबंधुकी तर्फ द्रव्य कुछ लेना।
नालिश करनेके लिये रजिष्टर देना ॥
खाजायें दूसरे लाखों रहे समाई ॥ उठगई० ॥
भाई पर हमदर्दी दिखलाना सीखो।
बिन हमदर्दी इनसान कभी नहिं दीखो ॥
'माल्हू'म नहीं हमदर्दी कहाँ बिलाई ॥ उठगई० ॥

---

# मनुष्य जीवनका उद्देश

यह तो निश्चित ही है, कि हम मनुष्य पर्याय साधारण पशु-पक्षियोंकी अपेक्षा किसी उच्चतम कार्य सिद्धिके लिए पाते हैं। अतः हमें कोई ऐसा ध्येय—उद्देश—सिद्धान्त—सामने रखकर अपना जीवन प्रारंभ करना चाहिए कि जिससे हमारी गणना वास्तविक मनुष्योंमें होने लगे। कोई अपने कुटुम्बका पालन करनेको, कोई अपनी सन्तानको, कोई अपनी स्त्रीको और कोई तो अपने आपहीको सुखी रखनेमें अपनी इतिकर्तव्यता समझता है; मगर विचारसे देखा जाय; तो वास्तविक मनुष्यके करने योग्य इतने ही काम नहीं है; क्योंकि इतने काम तो पशु पक्षी भी सदैव करते रहते हैं। कबूतर अपने बच्चोंको दाना चुगाते हैं, गाय भैंस अपने बछड़ोंका पालन पोषण करती है, बन्दरियाँ अपने बच्चोंको अपने हृदयसे चिमटाए फिरती है और हर तरहसे उनको सुखी बनानेका उपाय करती हैं। मनुष्यके लिए इनसे आगे भी कुछ कर्तव्य है, जिससे कि वह वास्तविक मनुष्य कहलाने योग्य होता है। वह कर्तव्य उसका स्वार्थ त्याग—परोपकार—सेवाधर्म—है।

हम रात दिन अपने शरीरको और इन्द्रियोंको सुखी बनानेके लिए मथते रहते हैं। दूसरेको दुखी करके, दूसरेका गला घोटकर, बहियोंमें ज्यादा कमती रकम चढ़ाकर और व्याज जोड़नेमें विशेष रकम जोड़कर, अपने पास ज्यादा रुपया इकट्ठा करनेका प्रयत्न करते रहते हैं; परन्तु हम उक्त काम करते समय यह भूल जाते हैं, कि इनकार्योंका परिणाम क्या होगा? धर्मशास्त्र बताते हैं कि उक्त प्रकारके कार्य सब पाप है और पापसे हमें अन्तमें

नरकका वास करना पड़ेगा या तिर्यंच बनकर दुःख भोगना पड़ेगा । अतः धर्मशास्त्र आज्ञा देते हैं, कि तुम इस तरहके कार्य करना छोड़कर, सचाईके साथ अपने कार्य व्यवहार चलाओ, जिससे तुम्हें सुख मिलेगा । सच्चाईके साथ दूसरेको कष्ट नहीं पहुँचे इस तरह व्यवहार करना भी एक तरहका स्वार्थत्याग है--एक तरहका इन्द्रिय संयम है--एक तरहका सेवा धर्म है; परन्तु वास्तविक सेवा धर्म-- स्वार्थत्याग--इससे ऊँचे दर्जेका, बहुत ऊँचे दर्जेका, है। उसका कुछ उदाहरणोंके द्वारा यहाँ दिग्दर्शन कराया जाता है ।

जापान और चीनमें जब लड़ाई हो रही थी उस समयका जिक्र है, कि एक वार शत्रुओंको धोखा देनेके लिए जापानियोंको पाँच सौ सात सौ मनुष्योंके सहित एक जहाज़को पानीमें डुबानेकी आवश्यकता हुई । जापानके राजा मिकाडोने शहरमें ढंढोरा पिटवाया कि इस समय जापानकी रक्षाके लिए जहाजमें बैठकर डूबनेवाले पाँच सौ सातसौ मनुष्योंकी आवश्यकता है । अतः जिनको अपने देशसे प्रेम हो वे आज संध्यातक अपनी अर्जियाँ अमुक स्थलपर भेज देवें। परिणाम यह हुआ कि दो तीन हज़ार अर्जियाँ इकट्ठी हो गईं । मिका-डो बडा विचारमें पड़ा और कुछ सोचनेके बाद उसने और ढंढोरा पिटवाया कि कल प्रातःकालतक जो अपने खूनसे लिखकर अर्जियाँ देंगें वे ही जहाजमें डुबानेके लिए भेजे जाएँगे; फिरभी आवश्यकतासे ज्यादा अर्जियाँ इकठ्ठी हो गईं । अस्तु । लोग जहाजमें बैठकर हँसते खेलते देशके गीत गाते हुए चल दिये । उन्होंने अपने प्राणोंकी कुछ परवाह न की । उन्होंने नहीं सोचा कि हमारे कुटुम्बका क्या होगा ? उन्होंने नहीं विचारा कि हमारी स्त्री कैसे रहेगी ? उनको खयाल नहीं आया कि हमारी संततिका क्या होगा ? आनेही क्यों लगा था ? वे मनुष्य जन्मकी वास्तविकता

**समझते थे, उन्हें परोपकारका ध्यान था, वे देशके प्रेमी थे, वे मनुष्य समाजको सुख पहुँचानेवाले थे।** पाठक! हमें भी कभी इसतरहका खयाल आया है? क्या हमें स्वप्नमें भी सूझा है कि **मनुष्य समाजकी सेवा करनाही हमारा सर्वोत्कृष्ट कर्तव्य और धर्म है।** नहीं कभी नहीं। इस उदाहरणसे हमें शिक्षा ग्रहण करना चाहिए और स्वार्थ—त्यागका पाठ पढ़ना चाहिए।

एक गाँवसे थोडी दूरपर एक नदी थी। उस पर एक रेल्वेका पुल था। वह पुल पानीकी बाढ़से टूट गया था। उस गाँवके रहने वाले एक लड़केको पुलटूटनेका हाल मालूम हुआ इसलिए वह लडका यह सोचकर कि यदि रेलगाड़ीवालेको यह हाल मालूम नहीं होगा तो गाड़ी नदीमें गिरेगी और सैकडों मनुष्योंके प्राण चले जायँगे। उस पुलसे एक, माइल दूरपर ड्राइवरको चेतानेके लिए रेलवेकी पटड़ीपर बैठ गया। जब सामनेसे गाड़ी आती हुई दिखाई दी, तब उसने अपना एक कपडा हिलाया; परन्तु ड्राइवरका उस तरफ़ कुछ ध्यान नहीं गया। लड़का थोड़ी देर कपडा हिलाता रहा; परन्तु कुछ परिणाम नहीं हुआ। अतः वह रेलकी पटड़ीपर खडा होगया। ड्राइवरने कईवार विसिल की मगर लड़का पटड़ीपरसे नहीं हटा। विवश ड्राइवरने गाडी खड़ी की, और लडकेसे कारण पूछा। लडकेने पटडीसे नहीं हटनेका कारण बताया; सुनकर ड्राइवरने, गार्डने और अन्य सब मुसाफिरोंने उसकी प्रशंसा की। देखा! **लड़केका स्वार्थ—त्याग? हजारों मनुष्योंकी खातिर उसने अपने प्राणोंको धोखेमें डाले और अपना कर्तव्य पूरा किया। वास्तविक मनुष्य होनेका—पूर्ण स्वार्थ-त्याग—का परिचय दिया।** समझे पाठक! **यह है वास्तविक मनुष्यता! यह है उच्च धर्म! यह है जनसेवा!**

धर्मशास्त्रोंमें लिखा है कि:—

'स्वार्थो यस्य परार्थ एव स पुमानेकः सतामग्रणी ।'

भावार्थ यह है, कि जो मनुष्य दूसरोंको लाभ पहुँचाने ही में अपना स्वार्थ समझता है, जो दुखिया प्राणीको सुखी बनानेही में अपना कल्याण समझता है वही मनुष्य सज्जन समाजका ( केवल सज्जन समाजका ही नहीं बल्के सारे मनुष्य समाजका ) नेता—अगुआ—बन सकता है। कवि 'वेसले' लिखता है:—

" Do all the good you can,
By all the means you can,
In all the ways you can,
In all the places you can,
At all the times you can,
To all the people you can,
As long as ever you can '

भावार्थ—जितनी भी भलाई—दूसरोंकी सेवा—तुम कर सकते हो करो। जितने साधन तुह्मारे पास हो उतने ही साधनोंसे, जिस उपायसे तुम कर सकते हो उस उपायसे, जिस स्थान पर तुम कर सकते हो उस स्थान पर और जिस समय कर सकते हो उस समय सारे मनुष्य समाजकी भलाई करो—सेवा करो—और इस भलाई करनेके कार्यको उस समय तक मत छोड़ो जबतकके तुम्हारे शरीरका अन्त न हो जाय।

किसी महात्मासे एक व्यक्तिने जाकर पूछा:— " महाराज कृपा करके बताइए कि कल्याणका क्या मार्ग है ? " उन्होंने उत्तर दिया:—" संसारमें जितने अणु है उतने ही कल्याणके मार्ग हैं; परन्तु सर्वोत्कृष्ट और सरल मार्ग तो एक ही है और

वह मार्ग,--मनुष्यधर्मका पालन करना--जनसमाजको लाभ पहुँचाना--दुखियोंका दुःख दूर करना--है ।

अब पाठक समझ गये होंगे कि मनुष्यजीवनका उद्देश दूसरों को सुखी बनाना है । जो प्राणी इस उद्देशकी पूर्ति नहीं करता है उसके लिए समझना चाहिए कि वह मनुष्य-चोलेमें छिपाहुआ पशु है । जननी-जन्म--भूमिको कलङ्कित करनेके लिए पैदा हुआ एक दुष्ट प्राणी है, और मनुष्य नामको लज्जित करनेवाला एक स्वार्थी कीड़ा है ।

अब हम कुछ महा पुरुषोंके वाक्योंको यहाँ उद्धृतकर अपने इस लेखको समाप्त करते हैं ।

"The truest philanthropists are those who endeavour to prevent misery, dependence and destitution, an and especially those who diligently help the poor to help themselves." *Smiles.*

भावार्थः--सच्चा परदुःख भंजक--परोपकारी--देशहितैषी--धर्मात्मा वही है जो दुःख, पराधीनता, और लाचारीको-निर्धनताको-रोकनेका प्रयत्न करता है, परंतु उससे भी बढ़कर वह पूर्ण परोपकारी है जो गरीबोंको ( अनाथ बालकों और असहाय विधवाओंको किसीकी अर्थात् रूढ़ियोंकी और चिरकालसे चली आई मिथ्या रीतियोंकी-मान्यताओंकी--परवाह न कर उन्हें ) आग्रहपूर्वक स्वाश्रयी बनाता है और उनकी सहायता करता है ।

"Hush thy wail and help thy fellow-men, make gold thy vassal, not thy king."

भावार्थः--अपने कष्टोंको गुप्त रक्खो ( क्योंकि संसारमें दुःख तो पहिलेहीसे बहुत भरा हुआ है । संसारको इसकी आवश्यकता

नहीं है.) और अपने साथियोंको—अपने जातिभाइयोंको—अपने देशवासियोंको सहायता दो । द्रव्यको अपना दास बनाओ तुम उसके दास मत बनो ( यानी द्रव्यके लालचमें फँसकर कोई ऐसा काम मत करो जिससे तुम्हारे जातिभाइयोंको हानि पहुँचे । द्रव्य इन्द्रियोंको परितुष्ट करनेमें ही मत लगाओ, परन्तु उसे अपने देश, समाज और घरकी भलाईके लिए भी व्यय करो ।)

---

## रहो कर्तव्यपर कायम ।

( ले० श्रीयुत करोड़ीमल मालू )

फरज इन्सानियत का है । रहो मशगूल परहितमें ।
बनो हमदर्द दुनियाके । रहो कर्तव्य पर कायम ॥
मुसीबत से भरी दुनिया । यथाशक्ती मदद करना ।
दया ही धर्म इन्सानी । रहो कर्तव्य पर कायम ॥
मनुजकी देह सर्वोत्तम । भलाईके लिए पाई ।
बेलाई छोड़ दो भाई । रहो कर्तव्य पर कायम ॥
जगतको फैज पहुँचाओ । जबाँसे द्रव्यसे दिलसे ।
दयासे साफकर दिलको । रहो कर्तव्य पर कायम ॥
दयामें तीर्थ तप जप है । दयामें राम हरि हर हैं ।
दया है मूल धर्मोंका । रहो कर्तव्य पर कायम ॥
दयामें सिद्धियाँ सारी । दयामें बरकतें भारी ।
दयासे कीर्ति नहिं न्यारी । रहो कर्तव्य पर कायम ॥
सफर-भव चंदरोजा है । करो तैं नेक-बख्तीसे ।
दया 'मालू' म रख दिलमें । रहो कर्तव्य पर कायम ॥

---

१ दुष्टता । २ लाभ । ३ संसारयात्रा । ४ थोड़े दिन । ५ पूरी करो । ६ भलमनसाई ।

# पार्वती ।

## प्रथम परिच्छेद ।

गीयते यत्र सानन्दं पूर्वाह्णे ललितं गृहे ।

तस्मिन्नेवहि मध्यान्हे, सुदुःखमिह रुद्यते । ( ज्ञानवर्णव )

जिस घरमें प्रभातके समय आनन्दोत्साहके साथ सुन्दर सुन्दर मंगलीक गीत गाये जाते है, मध्यान्हके समय उसी घरमें दुःखके साथ रोना सुना जाता है ।

नज़र ये इन्क़लाब आये सराएदहरमे जामिनै ।
के है गमका महल वो दिल जो घर था शादमानीका ॥

हे पवित्र परमात्मन् ! हे दयालु ईश ! हे दीनबन्धो ! मुझ अबलापर दया कर। नाथ! जब जब तूने पवित्रताका ह्रास होते देखा है, तबही तब तूने अपने सशक्त हाथ फैला कर उसका अभ्युथान किया है । हे कृपासिन्धो! अब मुझपर कृपा क्यों नहीं करते? प्रभो आओ शीघ्र आओ, और मुझ अभागिनीको बचाओ । यह नवाब मेराधर्म लेना चाहता है । यह दुष्ट मेरी पवित्रताको धूलमे मिलाकर मेरा नाम कुलटाओंकी फहरिस्तमें लिखवाना चाहता है । शरणागत वत्सल! क्या मेरी सहायता न करोगे? नाथ! द्रौपदीका चीर बढाया, सीताके लिए अग्निका पानी बनाया । विभो ! क्या मेरी रक्षा करना भूल जाओगे? जगदाधार! क्या आपमें इतना सामर्थ्य नहीं है, कि आप मेरी रक्षा कर सकें? नहीं! नहीं! नाथ! दुःखमें मैं क्या कह गई? आप सर्व शक्तिमान् हैं, सब कुछ कर सकते है । मुझे क्षमा करें । हाँ प्रभो! यदि आप मेरी धैर्यपरीक्षा ही लेना चाहते हैं तो खूब लीजिए । विभो! मगर थोड़ी बहुत शान्ति भी तो प्रदान कीजिए ।"

थोड़ी देर कुछ सुनाई नहीं दिया । फिर आवाज़ आई "हे हृदय!

---

१ परिवर्तन. २ सरायरूपी संसार. ३ कविका नाम. ४ रंज. ५ प्रसन्नता.

धैर्य धारण कर। जिस दैवने मुझे उत्पन्न की है वही मेरी रक्षा भी करेगा। तू क्यों इतना घबरा रहा है? भय और संकटके ये बड़े बड़े पहाड़ जो मेरे मार्गमें आ खडे हुए हैं उन सबको मेरा दयालु ईश क्षणभरमें धूल करके उड़ा देगा। रे मन! तू इतना अधीर क्यों है? कष्ट तुझे तो होता ही नहीं है। जो कुछ आपत्ति पड़ रही है सब मेरे शरीरपर पड़ रही है। फिर वृथा ही तू क्यों घबरा रहा है! हाँ! हाँ! समझी। तू मेरा सच्चा साथी है। सुख आनन्द आदिक बड़े ही धोखाबाज हैं। ये तो मुझे संकटमें पड़ी देखकर चुप चाप कान दबोचे चले गये। किसीने यह भी नहीं पूछा कि मेरी हालत कैसी है। सच है:—

**" सुखके साथी हैं सभी, सकटका नहीं एक।**
**रहा न बल कुछ विनयमें, प्रभुही राखे टेक॥ "**

शब्द अब सुनाई नहीं देते। आओ पाठक जहाँसे ये शब्द आये हैं वहाँ चलकर देखें तो सही कि क्या बात है? देखो, सामने दो गज़ चौड़ी तीन गज़ लम्बी एक कोठड़ी है। उसमें चारों तरफ़ कंकर ही कंकर पड़े दिखाई दे रहे है। कोई स्थल कंकरोंसे खाली नहीं है। दर्वाजेपर सीखचे लगे हुए है।

पाठक सामने देखो वह कौन अभागिनी बैठी हुई है? अहा! बेचारीका फूलसा कोमल शरीर कंकरोंकी नोंकोंसे छिद् २ कर छलनी बन रहा है। नरगिसको लज्जित करनेवाले नेत्र बराबर आँसू बहा रहे है, एक गुलाबका पुष्प उठाते हाथोंमें मोच पड़ जाय ऐसे हाथ आज आध २ सेरकी हथकड़ियोंके भारसे भूमी-नमें पड़े हैं। अहा! इसके मुखमण्डलको देखकर तो हृदयमें भक्ति उत्पन्न होती है। इसके ल्लिाटसे टपकती हुई पवित्रता एक बड़े भारी महात्माको नीचा दिखाती है। इसके चहरेसे अँधेरी कोठड़ी

आलोकित हो रही है। इसकी मुखाकृति ऐसी क्षीण परन्तु तेजस्विनी मालूम हो रही है, जैसी कि कार्तिककी अठाइयोंमें ( कार्तिक मासके अन्तमें ) हो जाया करती है।

उफ़ ! ज़माने तेरी विचित्र गति ! वाहरे भाग्य तेरे फेर ! दया कर ऐ आसमान दया कर। अन्तमें बता तो सही तूने क्यों अत्याचार, करने पर कमर बाँधी है ? क्यों ऐसी भोलीभाली सूरतकी लड़कीको कष्ट पहुँचा रहा है ? जाना, जाना, तू बड़ा द्वेषी है। जहाँ कहीं किसीको सुखकी नींद सोते देखता है, तत्काल ही तेरे हृदयमें ईर्षाकी आग लग जाती है, तू उसी समयसे हाथ धोकर उसके पीछे पड़ता है और जबतक उसे धूलमें नहीं मिला लेता है तबतक उसका पीछा नहीं छोड़ता है।

नहीं पाठक ! क्यों हम वृथा ही आकाशको दोष दें ? क्यों किसीको बुरा बतावें ? ये तो सब कर्मोंके खेल हैं। जो जैसा करता है उसे वैसा ही फल मिलता है। इसके इस समय भोगान्तराय और वेदनीयकर्मका उदय है उसहीसे इसकी यह दशा हुई है। जैसे इसने पूर्वभवमें सुखपूर्वक अनिष्ट कर्म किये थे वैसे ही अब इसे चाहिए कि उनके फलको भी भोगे और श्रेष्ठ भावों द्वारा आगेकी स्थितिको उच्च बनावे।

## द्वितीय परिच्छेद।

पाठक ! हम जिस समयका वर्णन कर रहे हैं, यह हाल लग भग तीनसौ चारसौ बरस पहिलेका है। उस समय बंगालमें मुसलमानोंका खूब दौर दौरा था। वे सर्वथा स्वतंत्र थे। अन्याय और अत्याचार उनके लिए एक साधारण बात थी। किसीकी पवित्रता नष्ट करना उनके बाएँ हाथका खेल था। उसी बंगालमें गंगाके किनारे एक गोपालपुर नामक नगर बसा हुआथा। वहाँकी हुकूमत

हामिदअली नामक नवाबके हाथों थी। यूँ तो सारे ही मुसलमान बादशाह अक्सर ऐयाश ही होते थे, मगर यह नवाब सबसे बढ़ा चढ़ा था। यह सदैव नई २ सौंदर्यकी देवियाँ चाहता था और जब कभी किसीको वह देख लेता था तो फिर हरतरह उसे एक वार अपनी बगलमें बिठाये बिना नहीं रहता था। इसके अनुरूप ही इसको एक हसनअली नामका प्राइवेट सेक्रेटरी भी मिल गया था, जो हर तरहसे नवाबको सहायता पहुँचाता था। इसके महम्मदअली नामका एक छोटा भाई भी था; मगर वह बहुत ही शिष्ट और सदाचारी था। बदमाशी उसके पास होकर भी नहीं निकली थी।

सन्ध्याका समय था। सूर्यनारायण थके माँदे अस्ताचलकी ओर गमन कर रहे थे। शहरके लोग घूमने फिरने जा रहे थे। कई गंगाकी सैरको चले गये थे। कई बागमें सटरगश्त लगा रहे थे। उसी समय हमारे गोपालपुराधिनायक नवाब हामिदअली साहब भी अपने प्राइवेट सेक्रटरीको साथमें लिए हुए घोड़ों पर सवार सैरको जा रहे थे। उन दोनोंमें ये बातें होती जा रही थीं।

नवाब—क्यों जी, क़रीब एक हफ्तेसे तो तुम किसी गुलबदनको नहीं लाये।

सेक्रेटरी—हुजूर आप इतने घबराते क्यों हैं? अबके किसी ऐसी परीपैकरको लाऊँगा कि फिर कभी आप किसी नईकी इच्छा भी नहीं करेंगे।

नवाब—देखो हवा कैसी ठण्डी ठण्डी चल रही है? चलो कुछ दूर नदीके किनारे किनारे पाँवड़ों पर चलें।

यह कह कर नवाब घोड़ेसे उतर पड़ा, हसनअली भी घोड़ेकी पीठ छोड़ नवाबके साथ हो लिया। घोड़े साईसोंको सौंप दिये गये।

उस समय सूर्य पूर्णतया छिप चुका था। अन्धकारका साम्राज्य बढ़ता जा रहा था। दूरसे आते हुए मनुष्योंकी शकल पूर्णतया दिखाई नही देती थी। उसी समय लगभग बीस कदमकी दूरी पर किसीकी आहट मालूम हुई। सामने बिजली चमकी और वह आकर नवाबकी आँखोंमें कड़की। नवाबका दिल हाथोंसे जाता रहा और वह यह कहता हुआ बेहोश होकर गिर पडाः—

"होश जाता रहा निगाहके साथ"
सब्र जाता रहा इक आहके साथ'

हसनअली तत्काल दौडकर नवाबके पास चला गया। उसके मुँहपर पानी छिड़कने लगा और हवा करके उसको होशमें लानेके प्रयत्नमें लग गया।

पाठक! आश्चर्य करेंगे कि बात क्या हुई? नव्वाब क्यों बेहोश होकर गिर गया? सुनिए।

यहीं गोपालपुरमें एक पुरोहित रामधनमिश्र रहते थे। वे यहाँके हिन्दुओंके ब्याहशादी वगैरा धार्मिक क्रियाएँ पूर्ण करानेका काम किया करते थे। इसीसे इनका घर खर्च चलता था। गोपालपुरसे दो तीन कोस पर एक ग्राम था, इसमें भी इनकी एक दो बीघा जमीन थी। कुछ आय वहाँसे भी हो जाती थी। वे लगभग पाँच छः बरससे उस ग्राममें ही रहते थे। तीन बरससे उनकी गृहिणी भी मर चुकी थी। उस वक्त उनके घरमें उनकी लड़की पार्वतीके सिवा और कोई नहीं था। लड़कीकी उम्र लगभग बारा बरसके हो गई थी। मगर देखनेसे वह सोलह बरसकी जवान मालूम होती थी। मिश्रजीने पार्वतीको पढ़ा लिखाकर अच्छी शाइस्ता बनादी थी। वह रामायण महाभारतके अतिरिक्त गीता, कठोपनिषद आदि आध्यात्मिक ग्रंथ

भी उत्तम रीतीसे पढ़ी थी। मिश्रजी पार्वतीको हमेशा कुमारी रखना और उसे षट्दर्शनोंका भलीभाँतिसे अभ्यास करवाना चाहते थे। उनकी यह तीव्र इच्छा थी, कि पार्वती आत्म-ज्ञानका लाभ कर अपना जीवन उच्च बनावे और अपनी गुप्तशक्तिको प्रकाशमें लाकर सब प्रकारके आवरणोंसे छूट जाय, और सदाके लिए स्वतंत्र होकर अविनाशी सुखका उपभोग करे। मिश्रजी भलीभाँतिसे समझगये थे, कि मनुष्यके अंदर आत्मिक—शक्तिका विकास बहुत ज्यादा होता है। मनुष्ययोनि ही एक ऐसा साधन है, कि जिसके द्वारा प्रयत्न करनेसे जीव वासनाओंसे उत्पन्न होनेवाले सब आवरणोंको हटा सकता है और योग्य रीतीसे प्रयत्न करके आत्मा कर्म बंधनोंसे मुक्त हो सकता है। यह ज्ञान उन्होंने पूर्ण रीतिसे उस समय प्राप्त किया था, जब कि उनकी शारीरिक स्थिति बिगड़ चली थी; मगर उन्होंने इस ज्ञानसे अपनी इकलौती पुत्री पार्वतीको लाभ पहुँचाना और उसके जीवनको अमर्त्य बनाना चाहाथा। इसीलिए उन्होंने तब-तक पार्वतीका व्याह भी नहीं किया था। उस दिन मिश्रजी किसी जजमानका कार्य करने गोपालपुर जातेथे। पार्वती भी जि़दकर उनके साथ होलीथी। ये सड़क छोड़कर गंगाकी ठंडी हवा खाते हुए और उसकी सुन्दर लहरोंसे अपने मनको प्रसन्न करते हुए निश्चिन्त होकर चले जा रहे थे। निश्चिन्त इसलिए थे कि नवाब कभी उधर सैर करने नहीं जाता था; मगर भाग्यकी बात कि उसदिन नवाब भी सामनेसे आगया। आहा! पार्वतीका गुलाबसा खिला हुआ भोला भाला चहरा, चाँदसा दमकता हुआ निष्कलंक ललाट, कैसा अच्छा सुशोभित हो रहा था! उफ़! लंबी नासिका, तिरछी निगाह पुरुषके हृदयको अपने क़ाबूमें कर लेती थी। नवाबकी उसी पवित्र बालिका पर नज़र पड़ी थी, और इसीकी भृकुटी कमानसे वह घायल होकर बेहोश गिर गया था।

मिश्रजीको नवाबकी यह दशा देखकर खटका होगया। वे समझ गये कि अब किसी न किसी दिन अवश्य आपत्ति आयगी। पार्वती नवाबकी यह दशा देखकर चित्रलिखित पुतलीसी खड़ी रह गई। बेचारी भोली भाली लड़की क्या समझ सकती थी कि नवाब क्यों बेहोश होगया था। उस बेचारीने तो सामान्य लड़कियोंकी तरह कभी यह भी मालूम नहीं किया था, कि स्त्री पुरुषको देखकर परस्परमें कुछ पाप मिश्रित भाव भी पैदा हो सकते हैं। सच है आत्मिक ज्ञान और उसके अनुभवके विस्तृत क्षेत्रमें रमण करने वाले व्यक्तियोंको, इन इन्द्रिय जनित उत्तेजनाओंसे क्या मतलब? मिश्रजीने भी कभी उसे यह नहीं सिखाया था कि संसारमें पाप भी कोई वस्तु है। मिश्रजीसे पार्वती कुछ पूछना चाहती थी; मगर मिश्रजी उसका हाथ पकड़कर चुपचाप चले आनेकी आज्ञा दे उल्टे पाँओं लौट गये और दूसरी राहसे गोपालपुर चले गये।

मिश्रजीसे गोपालपुर जाकर पार्वतीने पूछा:—"पिताजी! बताइये आज नवाब साहिब क्यों गिर गये थे,! और आप उस मार्गको छोड़कर दूसरे मार्गसे क्यों आये थे?"

मिश्रजीने एक निश्वास डाली, और उत्तर दिया:—"पुत्री! हमारे ऊपर आपत्ति आनेवाली है।" "क्या आप बतावेंगे कि हमारे ऊपर क्या आपत्ति आने वाली है!" पार्वतीने बड़ी उत्सुकतासे पूछा। मिश्रजीने कुछ उत्तर नहीं दिया। पार्वतीके बहुत हट करने पर कहा:—"पुत्री! तू पवित्रताकी देवी है। मैंने आज तक तुझे अपवित्रताकी बात बताना; तो दूर रहा मगर उसकी हवासे भी बचाया है। हाय! मैंने जिस बातसे तुझे बचाया है, उसही बातमें दुष्ट नवाब तुझे फँसानेका प्रयत्न करेगा और यदि तू उसमें खुशीसे सम्मिलित नहीं होगी—मैं तुझे उस

दुष्टकी बात माननेकी इजाजत नहीं दूँगा—तो वह हमारी जो दुर्दशा करेगा उसके स्मरण मात्रसे ही कलेजा काँप जाता है।"

पार्वतीने पूछा "क्या आप कृपा करके बतावेंगे कि वह अपवित्रताकी कौनसी बात है?"

पार्वतीका प्रश्न सुनकर रामधनकी आँखोंसे दो तीन आँसूकी बूँदे टपक पड़ीं। वह मनही मन कहने लगाः—"अहा! कैसी पवित्र और शुद्ध हृदयकी लड़की है। हाय! क्या इस देवीको मुझे अपनी जिव्हासे दुष्ट बातका वृत्त सुनाना पड़ेगा? क्याही अच्छा होता कि मैं इसे अपने साथ न लाता। हाय! अब इसे आयु भर नहीं नहीं तीस पैंतीस बरसकी उम्र तक एकान्तमें रखकर शास्त्रोंका खूब अध्ययन करा, पूर्ण आत्मज्ञान सिखा अखंड ब्रह्मचारिणी रखने, पवित्रताकी साक्षात् मूर्ति बना जगत्को पवित्रताका उपदेश देनेके लिए तैयार करने, और इसे अविनाशी जीवन—प्राप्त करानेके मेरे सारे विचार धूलमें मिल जाएँगे। नवाब अवश्यमेव इसकी खोज करायगा और इसकी पवित्रताको कलङ्क लगायगा। यदि ऐसा नहीं होगा तो हमें अपने प्राणोंसे हाथ धोना पड़ेगा।"

फिर प्रकटमें कहने लगेः—"पुत्री यह बहुत लम्बी चौड़ी बात है। मैं जाकर जजमानका काम कर आऊँ, फिर अपने गाँव चलकर तुझे सारी बात बातऊँगा।

# दया।

( ले० श्रीयुत-करोड़ीमल मालू )

दर्द गम मख्लूकपर, हमदर्द हो इन्सान तू।
बे रहम बेतर्स होकर, क्यों फिरे हैवान ज्यूँ ॥ टेर ॥
है अगर तुझको मुहब्बत, ईशसे करना कुबूल।
प्यार कर मख्लूकसे, मख्लूकका है ईश मूल ॥ दर्द० ॥ १ ॥
खुद बराबर जीव तू, मख्लूक में भी जानना।
खल्कके जरिये प्रभूको, प्रेमसे पहिचानना ॥ दर्द० ॥ २ ॥
खल्क पर हम दर्द होकर, कर परस्तिश ईशकी।
दीनदुखियोंमें समझ तू मूरती जगदीश की ॥ दर्द० ॥ ३ ॥
जो रहें हम दर्द दुनिया। है न उनसे ईश दूर।
जो खुदीमें मर रहे उन, पर रहे जगदीश क्रूर ॥ दर्द० ॥ ४ ॥
है दयाका नाम रहमत, ईशको रहमत अँजीज।
है नहीं रहमत बराबर, चीज दुनियां में लजीज ॥ दर्द० ॥ ५ ॥
गर्चे रहमत बेशकीमत, मोल नहिं देना पड़े।
जिन दिलों में है दया मानो वहाँ हीरे जड़े ॥ दर्द० ॥ ६ ॥
जो सदा रहमत दिखावे, दीन पर शाबाश है।
है प्रभुका रूप रहमत, जो सदा अविनाश है ॥ दर्द० ॥ ७ ॥
धर्मका है तत्व मुश्किल, चल नहीं सकता कयास।
आलिमोंने सर झुकाया, थक गये करके तपास ॥ दर्द० ॥ ८ ॥
इस लिये है धर्म रहमत, सर्व धर्मोंमें प्रधान ॥
है दया नहिं जिन दिलोंमें, जानना पत्थर समान ॥ दर्द० ॥ ९ ॥
है दया सच्ची इबादत, है खरी न्यामत यही।
लोकमें 'मालूम' नहिं कब, प्रकट हो रहमत सही॥ दर्द० ॥ १० ॥

---

१ प्राणी २ निर्दय ३ प्रेम ४ स्वीकार ५ दुनिया ६ सेवा ७ प्यारी ८ स्वादिष्ट ९ बहुमूल्य १० कल्पना ११ खोज १२ भक्ति।

# एक प्रहसन

" दोस्त गोलमोल आज उदास क्यों हो ? "

" क्या बताऊँ दलालजी ! आजकल कमाई कुछ न रही "

" क्यों कमाईका क्या हुआ ? क्या कुछ धंदा रोजगार नहीं चलता ? "

गोल०—"भाई धंदा रोजगार तो बहुत दिनोंसे बंद हो ही रहा है; आजकल कैलासका मुकदमा था वह भी बंद होगया । अब कोई नया मुकदमा खड़ा करनेके फ़िक्रमें लगरहा हूँ; परन्तु कोई उपाय ही नहीं सूझता है । बहुत कोशिश करने पर भी कोई झगड़ा अबतक खड़ा नहीं हुआ । इसी लिए दिल कुछ नाराज़ हो रहा है ।

दलाल—" एक उपाय तो मै बताऊँ "

गोल०—" हाँ हाँ बताइए । मैं आपका बड़ा अहसान मानूँगा ।

दलाल—आजकल विधवाएँ बहुत हैं । यह तो तुम जानते ही हो कि, विधवाओंके पास अक्सर हजार दो हज़ार रुपये भी होते ही हैं सो...

गोल०—सो क्या ? क्या लूट लाऊँ ? अजी लूटने कौन देता है ? आजकल तो गवर्नमेंटके राज्यमें कोई किसीके अँगुली भी नहीं लगा सकता ।

दलाल—( है है है कर हँसा और बोला: ) लूटकी कौन कहता है ? अजी आजकल तो, गठकतरी, धोखे बाजी और धार्मिक ढोंगसे काम चलता है । लोगोंको पुचकारना, उनकी खातिर करना और फिर गहरी नींदमें सुला कर माल उड़ा जाना ।

गोल०—नहीं इससे फौरन् भेद खुल जाता है और सरकार गिरफ्तार कर लेती है।

दलाल०—" अभीतक तुम कच्चेही रहे। खैर दूसरी तरकीब—बताता हूँ। तुम साहूकार तो हो ही। लोगोंसे कहो कि जो कोई हमारी दुकान पर रुपये जमा करावेगा उसे हम एक रुपया सैकड़ा व्याज देंगे। लालच बुरी बला है। लोग झट तुम्हारी दुकानपर रुपये जमा करवा देंगे। दो तीन बरस तक लोगोंको व्याजके रुपये देते रहना। इससे तुम्हारी पेठ खूब जम जायगी। जब लाख दो लाख रुपये तुम्हारे पास जमा हो जावें, तब दीवाला निकाल देना।

गोल०—" ऊँ! ऊँ! ऊँ!!! दीवाला निकालनेसे तो फिर कहीं मुँह दिखाने लायक भी नहीं रहूँगा।"

दला०—" कौन कहता है कि तुम मुँह दिखानेलायक भी नहीं रहोगे! हजारो दीवालिए बैठे है, क्या वे मुँह नहीं दिखाते?"

गोल०—" मगर मै

दलाल—" मैं क्या! आजकल पहिलेवाला जमाना तो है ही नहीं सो तुम्हारी बुरी दशा होगी और तुम्हें गधे पर चढ़ाकर सारे शहरमें फिरावेंगे और फिर देशसे निकाल देंगे। वह राजाओंका जमाना गया। आजकल तो दीवाला निकालने परभी लोग सेठके सेठ ही बने रहते हैं और मजेमें गुल छर्रे उड़ाते है।"

गोल०:—" मगर बात तो सुनो! तुम तो अपनी ही अपनी कहे जा रहे हो।"

दलालः–" अच्छा कहो क्या कहते हो ! "

गोल०:–" बात यह है, कि आजकल दुकानका काम कुछ मंदा पड़ रहा है, इस लिए लोग विश्वास नहीं करेंगे ।

दलाल०:–" काम मंदा पड़ रहा है; यह बात तो सिर्फ बम्बई के लोग या इधर उधर पासके लोग ही जानते हैं । सारे तो नहीं जानते है ? और उनमें भी विधवाएँ तो नहीं जानती है ! अभी तो तुम्हारे पर सारे लोगोंका विश्वास है; क्योंकि तुम कैला-सका मुकदमा ऑनरेरीबनकर चलाते रहे हो । अतः अगर कोशि-शकी जाय तो तुम्हारे पास रुपये जमा हो सकते हैं ।

गोल०:–" बात तो ठीक है; अगर तुम कोशिश करोगे तो तुम्हें भी दलाली मिल जायगी । मगर एक बातका ध्यान रखना ।

दलाल०:–" वह कौनसी बात ? "

गोल०:–" किसीसे न कहो तो बताऊँ ! "

दलाल०:–" कहीं ऐसा भी हो सकता है ? अगर हम इधर उधर बातें कह दें, तो फिर हमारी दलाली कैसे चले !

गोल०:–" अच्छा तो सुनो ( कुछ ठहर कर ) सिर्फ़ इतना ही कि तुम बड़वाया, इन्दौर महू आदि स्थानोंमें मत जाना । "

दलाल०:–" क्या आपको विश्वास नहीं होता ! अच्छा यदि आप सच्ची बात नहीं बतावेंगे तो मैं भी कोशिश नहीं करूँगा । "

गोल०:–" सच्ची बात ! भाई कहते कुछ डर लगता है । "

दलाल०:–" डर क्यों लगता है ! साफ़ साफ़ कह दो । डरनेसे भी कहीं दुनियाके काम चले है !

गोल०:– ( कुछ ठहर कर ) असल बात यह है, कि बढ़वाया की एक विधवा बाईने मेरे पास दो हज़ार रुपये जमा करवाए थे। उसको थोड़े दिन ब्याज देता रहा । उसको देखकर बम्बई की रहनेवाली एक विधवा बाईने भी अपने हजार रुपये मेरे यहाँ जमा करवा दिये। उसको भी थोड़े दिन ब्याज दिया। अब दोनोंको एक पैसा भी नहीं देता । बढ़वाया वाली कुछ जोरावर मालूम होती है; परन्तु मेरे सामने उसकी कुछ नहीं चलती। एक दफ़ा वह बम्बई आई थी, और उसने मुझे नोटिस दिलाया था। मैंने पचीस पचास रुपये देकर उसे समझा दी और उसकी बहीमें लिख दिया, कि धीरे धीरे ये रुपये देदिए जावेंगे इन रुपयों की सरकारमें नालिश नहीं हो सकेगी। उसके बाद ब्याज भेजनेके लिए उसकी बीसियों चिट्ठियाँ आई परन्तु मैंने एकका भी जवाब नहीं दिया।

दलालः–"और दूसरीके रुपयोंका क्या किया?"

गो०:–"है! है!! है!!! दूसरीका क्या? वह बिचारी कर ही क्या सकती है? कभी आकर रोना पीटना मचाती है तो पाँच दस रुपये देकर उसे टला देता हूँ। एक दफ़े उसने कहा:–"मै तुम्हारे पर दावा कर दूँगी।" बस मैंने तबसे उसे कह दिया कि मेरे पास तेरे रुपये ही जमा नहीं हैं। मै तो दया करके तुझे अबतक कुछ देता रहा था।

दलालः–( ताली देकर हँसता हुआ ) बस ऐसा ही करना चाहिए। उसने डर दिखाया उसकी सज़ा उसे मिलना ही चाहिए।

गोल०:–"हाँ! हाँ!! मेरा भी तो यही कहना है । पहिले कुछ दिनतक ब्याज देते रहनेका विचार था, परन्तु अब तो एक पैसाभी नहीं दूँगा।

दलालः—" मगर क्योंजी तुमने अपनी बहीमें रुपये जमा किये या नहीं ? अगर बहीमें रुपये जमा होंगे तो बुरा होगा।

गोल०:—" क्या तुमने मुझे ऐसा कच्चा समझ रक्खा है ? मैंने पहिले ही रुपये अलग रक्खे थे।

दलालः—बस तो ठीक है। अब मुझे इजात दीजिए। कहीं सट्टे पट्टे भिड़ाऊँगा और आपका व अपना काम बनाऊँगा।

---

# जैन और जैनेतर जगत नामक चित्रका परिचय।

ले०—वाडीलाल मोतीलाल शाह।

( गताङ्ककी पूर्ति )

सावधान! इसके ऊपर मेरे मित्र मिस्टर विद्याभक्त है, इन्हें देखना मत भूलो। देखो इनके एक हाथमें प्राचीन ग्रंथ हैं और दूसरे हाथमें नवीन ग्रंथ हैं। मेरे विद्वान् मित्र भारी असमंजसमें पड़ रहे हैं। ये यही सोच रहे है, कि दोनोंमेंसे किसकी बातको प्रामाणिक-वास्तविक मानूं ? 'सत्य' प्रचीनग्रंथोंमें-शास्त्रोंमें-है या इन नवीन विद्या-साईंसादिक-में है। विचारते विचारते ये साहिब वृद्ध खच्चरके समान बन गए हैं, और शायद थोड़े दिनोंमें इन अधूरे विचारोंका बोझा उठाए हुए ही ये इस जीवन यात्राको पूर्ण करदेंगे और मिट्टीमें मिल जाएँगे। ये निश्चित किया हुआ—स्थिर—सर्वदा उत्तर देता रहे ऐसा 'कुछ'—जिसको तुम 'सर्वांग सत्य' कहते हो ऐसा 'कुछ'—चाहते हैं, और

उसकी खोज करते है। मगर ये जहाँ जहाँ उसकी तलाश करते हैं, वहाँ वहाँ कुछ न कुछ विरोधा-भासका टंटा बीचमें आ खड़ा होता है और इनको निराश होना पड़ता है। इतना होनेपरभी इनको ' सर्व सत्य ' ससारमें अवश्य है. ऐसे श्रद्धानकी जो बीमारी हो गई है वह नहीं मिटती है, और इसीसे बिचारे पण्डितजी तन्दुरुस्त-स्वस्थ होकर वास्तविक जीवनका आनद नहीं उठा सकते हैं।

ऊपर देखे हुए उन्नतिक्रमके भिन्न भिन्न सोपानों-ज़ीनों-पर खड़े हुए पाँचो जीवात्माओकी अपेक्षा मेरा यह मित्र बहुतही उन्नत है। तोभी बिचारा ' **पुस्तक पण्डित** ' पुराने या नये ' सेकड हेंड ' अनुभवों और आज्ञा-वचनों ( Commandment, moral and religious codes of life ) का दास ! क्या कभी जीवनका वास्तविक आनंद उठा सकता है ? गुलाम क्या कभी सेठके-रईसके आनंदको जानसकता है ? उसकी कदर कर सकता है ?

पण्डित दोस्त ! जैसे मौज शौक आदिका दासत्व इस उच्च ज्ञानप्राप्तिके लिए परित्याग किया, वैसे ही दूसरोंका यह उच्छिष्ट झूठा-ज्ञान स्वानुभवके लिए छोड़ दे। अब ज़रा आगे कदम बढ़ा। अपने मस्तकपर गरुड़पर बैठे हुए मस्त ' जैनको ' देख। देख, देख, सभव है, कि इस आनदी दृश्यमें तल्लीन होनेपर ( जैनत्वकी भावना तेरे हृदयमें दृढ़ होनेपर ) तूभी ' जैन ' बन जायगा; क्योंकि अब ' जैन ' बनना तेरे लिए बहुत ही सरल हो गया है।

गरुडपर सवार , अपने गोदमें बैठे हुए सिंहको अपने पालतू कुत्तेकी तरह थपथपाते हुए, तीव्र और दूरदर्शी आँखोंसे चारों तरफ़ देखते हुए, रौबदार, भव्य और आनन्दी मुखसे मुस्कराते हुए श्रीयुक्त जैन महाशयको देखो। इनके मुखके पासका भामंडल

( Halo of light )' जय ' की सूक्ष्म किरणें फैला रहा है। इन किरणोंके प्रभावसे दूर दूरतक चारोंतरफ भयका प्रवेश नही हो सकता। इनमें कोई राक्षसी सत्व नहीं है, परन्तु राक्षससे अनेक गुनी इच्छाशक्ति ( Willpower ) और ऐसा ही शरीर संस्थान ( Phyisical constitution ) ये रखते है। ( शरीर बलवान होनेको ये पाप नहीं मगर सद्गुण समझते हैं। जब कि जैनेतर जगतके धर्मगुरु शरीरको पापोंका मूल बताते है और उसको गलादेने–निर्बल बना देने और इसका नाश कर देनेकोही सद्गुण ( धर्म ) बताते है। ) ये किसीसे पढनेके लिए नहीं गए, तोभी इनमें इतनी ज्ञानशक्ति है, कि ये सारे संसारको पढा सकते है। इनके समयमें जो पद्धति चलती है, उसको ये अपनी तीव्र दृष्टि और बुद्धिके द्वारा भेद, फाड़ तोड़ कर उसके टुकडे २ करदेते है और उसके प्रत्येक भागका पृथक्करण कर उसकी ठीक ठीक कीमत और उसके अदर घुसे हुए रोगोंको बता देते हैं। बादमें ये नवीन नवीन पद्धति–फिलासफी, और नवीन समाजके बंधन बनाते है। इस कामको करनेमें इन्हें मजा आता है। यह काम इनका केवल एक खेल–एक व्यवहार–एक कलामात्र ही होता है। ये अप्रतिबद्ध विहारि है। इस या दूसरी दुनियामें ऊपर या नीचे–जहाँ इनकी इच्छा होती है वहीं ये जा सकते है। साधारण मनुष्य तो इनके विहारके साहसकी बात सुनकर ही शर्माता है। इनकी दुनिया असीम है और इनका विहार अनंत योजनका है। ये इतने ऊँचे उड़ते है कि देखनेवालेकी चर्मदृष्टिको तो क्या मगर ज्ञान दृष्टिकोभी चक्कर आजाता है।

क्या तुम इनके गरुड़ और सिंहको पहिचानते हो? गरुड़ बुद्धि है और सिंह शौर्य–शक्ति–है। दोनों पालतू कुत्तोंकी तरह सदैव इनकी आज्ञाका पालन करते है। अपने स्वामीकी इच्छाके

विना सिंह कभी कानभी नहीं हिलाता; परंतु स्वामीकी आज्ञा पातेही अदम्य भयका शिकार करनाभी यह अपने बाएँ हाथका खेल समझता है। नीचेकी दुनियाके लोग सिंहसे डरते है, डरके सबबसे सिंहकी—जो फाड़ खानेकी—वृत्ति है, उसको 'पाप' मानते हैं और इसी लिए इस वृत्तिका नाश कर देनेको ये 'धर्म' या सद्‌गुण समझते है। ( इनको—क्षुद्र प्रकृतिके जीवोंको—स्वरक्षार्थ ऐसा मानना ही पड़ता है। ) मगर निराली दुनियामें वसनेवाले ये 'जैन' महाशय—ये 'लोकोत्तर' पुरुष—किसी वृत्तिको, किसी चीजको या किसी घटनाको सर्व देश अच्छे या बुरे कभी नहीं मानते और इसी लिए ये वृत्तियोंको मारडालनेमें नहीं; मगर जिंदा रखकर उनपर हुकूमत करनेमें—उनको अपनी विजयके हथियार बनानेमें 'गौरव' मानते हैं। इनके आनंद—इनकी कठिनाइयाँ—किसी और ही तरहकी होतीं हैं। इनका स्वरूप सामान्य मनुष्य नहीं समझ सकते और इसी लिए वे उनके आनंदों—या कठिनाइयोंके साथ सहानुभूति भी नहीं दिखा सकते। इस अलौकिक महापुरुषकी-इन लोकोत्तर महाशयकी—प्रत्येक बात अलौकिक और लोकोत्तर ही होती है। सामान्य जनसमुदाय 'इन अलौकिक तत्त्वधारी महाशयसे डरता है। वह डर दो तरहसे प्रकट होता है।

( १ ) कई मनुष्य इस डरके कारण इनसे घृणा करते है और इनको भयंकर, बहिष्कार करने योग्य और निन्दापात्र व्यक्ति बताते हैं।

( २ ) कई इस 'डर' से बचनेके लिए अपनी भयकी वृत्तिको भक्तिका स्वरूप देकर इनकी 'पूजा' करते हैं; क्योंकि अपने भक्ति भाजन—पूज्य—पुरुषके पास तुच्छसे तुच्छ मनुष्यभी निर्भय-

ताले आसकता है। इस तरहसे जनसमुदाय लोकोत्तर, पुरुषको या तो अपना शत्रु समझ उससे दूर रहता है; या उसे अपना पूज्य समझ उसकी भक्ति करता है। मगर वास्तवमें देखा जाय, तो जन-समुदाय दोनों तरहसे अपनी निर्बलता ही दिखाता है। इस दिव्य मूर्तिसे डरनेवाला पुरुष कहता है:—यह खराब है और मैं इससे अच्छा हूँ; इसलिए खराब मनुष्यसे दूर रहना ही अच्छा है: इस क्रियामें वस्तुतः तो उसकी दुर्बलता ही खेलती हुई दिखाई देती है; क्योंकि कमजोर पुरुष ईर्ष्या और भयसे विवश हो बलवानको त्याज्य बताता है और अपनी स्थितिको सह्य और सुखी बनानेका प्रयत्न करता है। इसी प्रकार भक्ति या पूजासे भी लोग लोकोत्तर प्रखर पुरुषके और अपने बीचके महान अंतरको भूलनेकी कोशिश करते है; और अपनी निर्बलताको सह्य बनानेके लिए, मथते है। इस तरहसे सारे मनुष्य जयकी इच्छाको ( Will-to-Power ) ही प्रासन्य समझते हैं। तथापि लोग इस तत्त्वसे शर्माते हैं और निर्बलताको या निर्बलता बढ़ानेवाले तत्त्वोंको 'सद्गुण' 'धर्म' या 'नीति' बताते हैं, व 'शक्ति' प्रौढता' शौर्यको 'पाप' 'अनीति' या 'दुर्गुण' कहते है। प्रत्युत इसके लोकोत्तर पुरुष सारी वृत्तियोंका—सारी घटनाओंका—वास्तविक स्वरूप देख सकता है और उनका यथेष्ट उपयोग कर सकता है। उसके बलकी उसके लोकोत्तर पनकी—यहीं परीक्षा होती है।

ऐसे जैनके दर्शन मिलनेको अहो भाग्य समझना चाहिए; क्योंकि यह दर्शन अनन्त ज्ञान—अनन्त दर्शन—अनन्तवीर्य—शक्ति—का प्रेरक होता है; और मिथ्यात्व 'यानी असत्यज्ञान ( निर्बल बनानेवाले दृष्टिबिन्दु ) को दूर कर सम्यक्त्व' ( वास्तविक ज्ञान—शक्ति

प्रेरक दृष्टि बिन्दु ) को अपने हृदयमें स्थापन करता है। और ध्यानमें—रखना सदाकाल ध्यानमें रखना—कि—

ज्ञान मात्र शक्तिकी भावनाको और शक्तिको पुष्ट करनेके लिए ही वांच्छनीय है-इष्ट है।

---

# अहिंसा परमो धर्मः ॥

ले०—श्रीयुत करोडीमल मालू.

—दोहा—चाल माच—

जी हिंसा नहिं आछी–जाणो थे जीव दया निज धर्म जी ॥ टेर ॥
पर प्राणीने दुख पोंचाणो। हिंसा ईको नाम ॥
परपीड़न मारण संत्रासन। महा पापको काम ॥ जीहिंसा० ॥ १ ॥
सब जीवॉमें प्राण बराबर। पीड़ा सूँ दुख पाय ॥
भूख सभी जीवँने लागे, निज निज भोजन खाय ॥ जी० ॥ २ ॥
बिन कारण रचना जीवॉकी, नहीं करे भगवान् ॥
करे नष्ट जो प्रभु रचनाने। महा मूढ अज्ञान ॥ जी० ॥ ३ ॥
स्थावर जंगम सब जीवाँसूं। ले परमेसर काम ॥
करें जीव सब पर हित साधन। माँगे नही छदाम ॥ जी० ॥ ४ ॥
ईश्वर की दुर्गम युक्ति नहिं। जाणे नर अज्ञान ॥
नास्तिक क्रूर निर्दई है जो। ले जीवों का प्राण ॥ जी० ॥ ५ ॥
प्रभु रचना में बिघन पटकणो। प्रभुने क्यों सुहाय ?
परप्राणीने जो दुख देवे। वो सुख कदी न पाय ॥ जी० ॥ ६ ॥
थापो देही बीच अहिंसा। साधनको सामान ॥
दया नेत्र पग हाथ कान मुख। भला बुराको ज्ञान ॥ जी० ॥ ७ ॥
देख चोख पग धरो जमीं पर। पान करो जल छाण ॥
सोध सफाई सूँ रहवण की। पटको अपणी बाण ॥ जी० ॥ ८ ॥
थाँकी भूल जरासी होताँ। होय जीवने त्रास ॥

अदलाको बदलो नहिं चूके । राखो थे विश्वास ॥ जी० ॥ ९ ॥
जो थे हिंसा किणी जीवकी । करो दयाने रोक ॥
करे जीव वो थाँकी हिंसा । जाशो जद परलोक ॥ जी० ॥ १० ॥
दया पात्र दुर्बल खटमल जूँ । मारो नित्य अनेक ॥
दुर्बल पर थे हाथ चलाओ । कुछ नहिं रखो विवेक ॥ जी० ॥ ११ ॥
अण जाणी हिंसा नित होवे । करो भलाई जाँच ॥
चौका चूल्हा चक्की झाड़ू । ऊखल द्वारा पाँच ॥ जी० ॥ १२ ॥
बात बातमें हिंसा होवे । राखो ज़रा बिचार ॥
करो फेर थे जाण बूझकर । होय कयाँ उद्धार ॥ जी० ॥ १३ ॥
गाजा बाजा भीड़ बखेड़ा । नहीं सुभ बे-परमाण ॥
बणे जठातक उचित रोकणी । व्यर्थ जीवकी हाण ॥ जी० ॥ १४ ॥
जनम परण अर मरण धरमका, संस्कार कहवाय ॥
धरम बणे नहिं रती मात्रभी । अधरम खूब सुहाय ॥ जी० ॥ १५ ॥
लगा हजारूँ मंडळ ताणो । करो रोसनी भारी ।
हिसा होय अथा जीवाँकी । अकल गई क्यूँ मारी ॥ जी० ॥ १६ ॥
भीड़ बखेड़ा मना शास्त्रमें । नसे भीड़ सूँ धर्म ॥
जद थे काम धरमका मॉडो । तजो पापका कर्म ॥ जी० ॥ १७ ॥
जीव दया को दावो राखो । भगतण घरॉ नचाय ।
महनॉतक बिन्दौरा काढो । झूँठी धूम मचाय ॥ जी० ॥ १८ ॥
झूँठी भड़भड़ाट में थाने । दीखे ऊँचो नाम ॥
दरब खरचणो ही जो चाहो । करो न आछा काम ? जी० ॥ १९ ॥
थाँको तो मन रंजन होवे । लाखूँ जीव नसाय ॥
पइसो थाँको लगे पापमें । झूँठो भमको भाय ॥ जी० ॥ २० ॥
छोड़ो थाँका झूँठाचसका । जाँसूँ हिसा होय ।
जीवदयामें पइसो खरचो । हिंसा देय डबोय ॥ जी० ॥ २१ ॥
हिंसा मुक्ति निमित्त सभाको । धरो कुम्भ घर आप ॥
बणे घणा उपकार धरमका । छूटे हिंसा पाप ॥ जी० ॥ २२ ॥
बिना कर्यॉ षट्कर्म सदाका । जो नित भोजन खाय ॥
पाप भरी थालीमें जीमे । हिंसा नहीं छुटाय ॥ जी० ॥ २३ ॥

मत थे बरतो परपीड़नमें । सुख अरु धन बल मूल ॥
धन बल परहित मायँ लगाणो । खरो धरमको मूल ॥ जी० ॥ २४ ॥
जो धन बल सुकरतमें लागे । मिले अधिक परलोक ॥
आत्मशत्रु अनहितमें खरचे । बुद्धिपराक्रम रोक ॥ जी० ॥ २५ ॥
नंग धड़ंग जगतमें आया । नहिं कुछ ल्याया संग ।
लक्ष्मी पाकर परहित साधे । बीर मनुज वो रंग ॥ जी० ॥ २६ ॥
जितनो मेल धग्मको बधसी । उतनी सुखकी आस ॥
होसी जितनो मेल पापको । उतनो ही दुख बास ॥ जी० ॥ २७ ॥
अन्त समें आसी पछतावो । जो नहिं बणे सुकर्म ॥
करो चेत मत समो गुमावो । भरो गाँठमें धर्म ॥ जी० ॥ २८ ॥
मोको थाँने मिल्यो सुलभयो । भरो धरमसूं नाव ॥
जोथे पत्थर भरो पापका । खाशो आखर ताव ॥ जी० ॥ २९ ॥
बण्या जिनावर पर निर्दयता । रोकणने कानून ॥
पशु दुख हारिणि सभा बणावो । दया पात्र पशु जूण ॥ जी० ॥ ३० ॥
दयावन्त इंग्रेजी झंडो । दुर्बलको रखवाल ॥
न्याययुक्त दुर्बल जीवोंको । करो सदा प्रतिपाल ॥ जी० ॥ ३१ ॥
देही सफल करो सुकरत सूँ । रचा पुण्यका मेल ॥
दया रखो ' मालू 'म सदाही । झूँठो जगको खेल ॥ जी० ॥ ३२ ॥

---

# पुस्तक-समालोचना

**खास अंक**—यह श्वेतांबर स्थानकवासी जैन कान्फरंस प्रकाश नामक साप्ताहिक पत्रका खास अंक है । इसके योग्य संपादक महाशयने इस अंकको हर तरहसे सुपाठ्य बनाया है । इसके कई लेख जैसे ' हृदयनी खोली दो बारी ' ' तपका रहस्य ' आदि बहुत ही अच्छे हैं । ' मनोयोग ' नामक लेख मनन करने योग्य है । कई चित्र भी दिए गये हैं । एक भ्रूणहत्याका चित्र बहुतही

हृदयवेधक है । ऐसे सैकड़ों कृत्य यहाँ आए दिन होते है । न मालूम कब वह दिन आवेगा जब भारत इस भयंकर पापसे मुक्त होगा । मैनेजर कान्फरंस प्रकाश धानमंडी अजमेरको लिखनसे आठ आनेमें यह अंक प्राप्त हो सकता है ।

पं० घनश्यामदासजीने, अपनी बनाई हुई तीन पुस्तकें; परीक्षा मुख; मूल्य ।=) वितरण करनेवालोंसे और विद्यार्थियोंसे ≡); २—नाममाला; मूल्य ।≡); ३—प्रभंजन चरित; मूल्य ।); हमें समालोचनार्थ भेटमें दी हैं। प्रथम पुस्तक न्यायकी है । इसमें तत्वोंकी वास्तविकता जाननेका सुगम उपाय बताया गया है । सामान्य ज्ञानवाला पुरुष भी इसको पढ़कर लाभ उठा सकता है । दूसरा कोष है। अन्याऽन्य कोषोंकी अपेक्षा इसमें यह विशेषता है, कि एक शब्दसे दूसरा शब्द बनानेकी रीति भी इसमें बताई गई है । जैसे पृथ्वीवाचक शब्दोंके आगे ‘ रुह ’ शब्द जोड़ देनेसे वृक्षोंके नाम हो जाते है; उदाहरणार्थ, भूमि—रुह इत्यादि। पढ़नेवाले—विद्यार्थी इससे बहुत लाभ उठा सकते हैं ।

तीसरी पुस्तकमें एक चरित्रके बहाने सात मुनियोंके मुनिपद धारणका कारण कथाओंद्वारा बताया गया है । तीनों पुस्तकें मैनेजर—जैनग्रंथकार्यालय, ललितपुर ( झाँसी ) के पतेसे मिल सकती हैं ।

# चित्र-परिचय ।

यह चित्र जो पृष्ठ प्रथम पर आपको दिखाई दे रहा है, वह दारव्हा निवासी श्रेष्ठीवर्य फूलमलजी कोठारीका है । आपका जन्म संवत् १९३२ के सालमें हुआ था । आपकी तबीअत बचपनसे ही बड़ी उदार, उत्साहिनी और प्रेमल थी । आप सदैव अपने जाति भाइयों को लाभ पहुँचानेमें तत्पर रहते थे । धर्मको और श्रीसंघको उन्नत बनानेमें आप सदैव तन, मन, और धनसे प्रयत्न किया करते थे । आपहीकी कोशिशसे दारव्हामें एक जिनमंदिर भी बनवाया गया है । खेद है कि दुर्दैवकालने आपको मंदिरकी प्रतिष्ठा होनेतक जीवित नही रहने दिया । विद्याके भी आप बड़े ही प्रेमी थे । उन्होंने अपने सुपुत्र कुंदनमलजीको मिडिल तक इंग्लिश पढ़ाई थी । उनकी और भी आगे पढ़ानेकी इच्छा थी. परन्तु मृत्युने बीचहीमें आपकी इच्छाको कुचल दिया । भिन्न जातियोंकी अन्य स्थानोंमें आपने कान्फरंसें देखीं और आपके भी हृदयमें बराड़ प्रान्तिक सभा स्थापन करनेकी इच्छा हुई, परन्तु खेद है कि वे अपनी इच्छाको फलित नहीं देख सके । संवत् १९७२ के मिगसर विद २ को आपका स्वर्गवास होगया । आपहीके नुक्तेमें कान्फरेंस की चर्चा प्रारंभ हुई और उस चर्चाका यह फल हुआ कि चार पाँच महीने बाद ही बराड़ प्रान्तिक कान्फरंस स्थापन हो गई । आपके सुपुत्र कुंदनमलजी सभाके प्रधान मंत्री है और परम सहायक है । आप भी अपने पिताकी तरह ही उदार है सभाकी तो आप पूरी तरहसे सहायता कर रहे है । आशा है आगे भी ये इससे भी ज्यादा उत्साहपूर्वक अपने जातिभाइयोंको लाभ पहुँचावेंगे ।

## 'जैनसंसार' के लिए दुनिया क्या कहती है ?

इसके दो नंबर हमारे पास पहुँच चुके हैं। यह सर्व हितैषी मुफीद आम रिसाला हर पेहलूसे काबिल तारीफ है। अहिंसा धर्म और ब्रह्मचर्यका खास प्रचारक है। ( मार्तंड लाहोर )

....हमारे सामने प्रथम संख्याका प्रथम अंक उपस्थित है....। प्रथम पृष्ठ पर एक हाफटोन रंगीन चित्र "जैन और जैनेतर जगत्" नामसे दिया गया है। ...कागज छपाई सभी उत्तम हैं। यद्यपि यह पत्र मजहबी है, तो भी सर्व उपयोगी लेखोंका इसमें अभाव नहीं है। इसमें दो कविताएँ भी प्रकाशित हुई हैं। जिनमें 'महोब्बत हो धरम मेरा ईमान उल्फत हो' नामक कविता बहुत ही रोचक है। सर्व साधारणको इसे अपनाना चाहिए। ( प्रेम-वृन्दावन )

जैनससार—यह पत्र सयुक्त जैन श्वेताम्बर बराड़ प्रान्तिक जैन सभाका मुख पत्र है। इसका उद्देश्य तीनों सम्प्रदाय में सम्प रखना तथा समस्त भूमण्डल के प्राणियों का जैनसंसार बनाना है। इसमें जितने लेख, कविता तथा प्रहसन आदि हैं, सब के सब मनोरंजक, चित्ताकर्षक, हृदयविदारक व रसभरे हैं। इसके सम्पादक ( प्रेम ) जो हिन्दी भाषा के सुलेखक विदित होते हैं। इसके उपसम्पादक श्रीयुत नेमीचंदजी कोठारी तराला निवासी है। ये महाशय बड़े उद्योगी और हिन्दीप्रेमी हैं। इनके उत्तम विचार तथा उत्साह का यह फल है, जो जैनसंसारसे नयी ज्योति उत्पन्न कर समस्तका जैनसंसारमें लीन करना चाहते हैं। हम इनके उद्देश्यकी मुक्तकण्ठसे प्रशंसा करते हैं। जिस भावनाको लेकर यह पत्र निकला है उसपर सदैव उत्तम रीतिसे चलनेके लिये निवेदन करते हैं।

हरेक हिन्दी हितैषी तथा जैनभाइयोंसे हमारा अनुरोध है, कि वे ऐसे पत्रोंको मँगावा कर अपनी लायब्रेरी तथा स्थानको अवश्य सुशोभित कर इसके सचालक महाशयोंका उत्साह बढ़ावेंगे।

( कान्फरेंस प्रकाश अजमेर )

इसमें श्वेताम्बरी जैन भाइयोंके सुधारके उपाय बताए गये है। पत्र होनहार है। हमारे श्वेताम्बरी भाइयोंको अवश्य ही इस पत्रको आश्रय देकर अपनी जातिके सुधारमें हाथ बटाना चाहिये। ( हिन्दी मास्टर )

# प्रेम कार्यालय गोहानाकी पुस्तकें।

**महेन्द्रकुमार नाटक**—इसमें सामाजिक दशाका अच्छा चित्र खींचा गया है। इसकी उत्तमता और उपयोगिता पढ़करही जानी जा सकती है। स्टेजपर खेलने योग्य है। मू० ।=)

**बम्बईसे निकलनेवाला गुजराती जैनहितेच्छु लिखता है।** "जाणीता जैन पण्डित अर्जुनलालसेठी बी. ए. के जेओ कर्मग्रंथना ऊंडा अभ्यासी समाजसेवाना अवतार रूप जैन छे एमनु आ ( महेन्द्रकुमार ) नाटक वाँचवुंज जोइए। देशमां एकता, विद्या अने साहस प्रेरणारूं आनाटक हास्यरसमा पण ओछूं उतरे तेम नथी।"

**२–चम्पा**-श्रीयुत बाबू कृष्णलालजी वर्मा इसके लेखक हैं। इसमें नायिकाकी सच्चरित्रता, सहिष्णुता, और मातृ पितृ भक्तिका अच्छा चित्र खींचा गया है। मू० सात आने।

**३—बाल विवाहका एक हृदयद्रावक दृश्य**—मूल्य एक आना। उक्त पुस्तकोंके विषयमें दुनिया क्या कहती है?

**कन्यामनोरंजन** अगस्त सन् १९१६ के अङ्कमें लिखता है—"चम्पा यह उपन्यास बड़ा रोचक और शिक्षाप्रद है। हिन्दी प्रेमियोंको अवश्य इसे पढ़ना चाहिए।

**श्रीकमलाके संपादक** लिखते हैं-" चम्पा पुस्तककी छपाई और सफाई बहुत अच्छी है। भाषा अच्छी और भड़कदार है। हिन्दुओंके घरमेंके दोषोंका अच्छा चित्र खींचा गया है। पढ़नेवालोंको इससे लाभ पहुँचेगा।

**गुजराती भाषाके प्रसिद्ध पत्र जैनहितेच्छुके सम्पादक श्रीयुत वाड़ीलाल मोतीलाल शाह लिखते हैं**:-" बालविवाहका एक हृदयद्रावक दृश्य-बाल विवाह तरफ घृणा उत्पन्न करे एवी असरकारक कथा लखवामां लेखक फत्तेहमंद थया छे। एमनी कलममां जुस्सो अने हृदयमां प्रेम छे। एमनी बीजी कथा 'चम्पा' पण एवीज मनोवेधक, रसिक, उपदेशी अने सुयोजित छे। आ उछरता हिन्दी लेखकने समाज सुधारणाना काममा विशेष तर भाग लेवानी शक्ति मळो!

**४–दलजीतसिंहनाटक**—यह नाटक सचित्र है। श्रीयुत कृष्णलाल वर्माने इसे लिखा है। इसमें शिवाजीके एक रिश्तेदारकी देशभक्ति और वीरताका, राममोली नामक बालिकाके सच्चे प्रेमका और शेरसिंहनामक एक युवककी दुष्टताका चित्र खींचा गया है। बीचबीचमें गायन भी दिये गये हैं। एक बार पढ़ना प्रारंभ कर फिर छोड़नेको जी नहीं चाहता है। मू ॥=)

**५–राजपथका पथिक**—यह जगप्रसिद्ध राल्फवाल्डो ट्राइनकी 'वेफेअरर ऑनदी ओपेनरोड नामक पुस्तकका' भावानुवाद है। यह पुस्तक दिव्य जीवन बनानेकी कुंजी है। एक बार पढ़कर देखिए। हालहीमें छपी है। मू० चार आना।

उक्त पुस्तकोंके मिलनेके पते—

**१—मैनेजर-प्रेम कार्यालय गोहाना ( रोहतक ) पंजाब**

**२—मैनेजर जैन-संसार जुबिलीबाग तारदेव बम्बई.***

---

*हमारे यहाँसे बम्बईमें बिकनेवाली सब तरहकी पुस्तकें भेजी जा सकती हैं।

## संयुक्त जैन श्वेताम्बर बराड़ प्रान्तिक कान्फ्रेंसके उद्देश।

१—मनुष्य मात्र एकतामें रहें इस बातका प्रयत्न करना।

२—मुख्यतया बराड़-प्रान्तमें और सुभीतेके मुताबिक सारे भारतवर्षमें और विशेष सुभीता मिले तो सारे ज्ञात संसारमें, विद्या-मंदिर, वाचनालय बोर्डिंग, अनाथालय आदिक उपयोगी संस्थाएँ स्थापित करना, पत्र निकालना और उनके द्वारा जगतमें हिंसा प्रवृत्तिके हटानेका प्रयत्न करना, जगज्जीवोंको मुक्तका सच्चा मार्ग दिखाना और लक्षावधि मूकजीवोंको धर्मके नाम कालके ग्रास बननेमें बचाना।

३—जैनधर्मकी अनुयायिनी जातियोंमें बालविवाह, वृद्धविवाह, कन्या-विक्रय मरण और परणका जीमन आदि बीसियो कुप्रथाएँ प्रचलित होगई हैं, जिनमें कि हमारी बड़ी भारी हानि हो रही है, उनको हटानेका प्रयत्न करना और अपने भाइयोंका पैसा व्यर्थ कामोंमें खर्च न होकर धर्मकार्यमें खर्च हो ऐसी कोशिश करना।

४—उक्त प्रथाओंसे हमारी क्या हानि हो रही है और उनको छोड़नेमें हम कितना लाभ उठा सकते हैं यह बतानेके लिये ट्रैक्ट छपवाना।

५—उक्त बातोंके प्रचारार्थ उपदेशक भेजना।

## नियम।

१—जो तीन रुपये वार्षिक देंगे वे इस सभाके मेम्बर समझे जाएँगे और उन्हें सभाके प्रत्येक काममें सम्मति देनेका हक होगा। उनके पास सभासे निकलनेवाले ट्रैक्ट पुस्तकें पत्र सब अमूल्य भेजे जाया करेंगे।

२—जो महाशय सभाको २००) रुपये वार्षिक देंगे वे सरक्षक जो १००) वार्षिक देंगे वे परम सहायक और जो ५०) वार्षिक

Registered No B. 1263.

देंगे वे सहायक समझे जाएंगे, और उनके नाम जैन संसारके कव्हर पेजपर हमेशा छपे रहा करेंगे।

३–इस सभाकी एक मैनेजिंग–प्रबन्ध कारिणी–कमेटी होगी। साधारण मेम्बरोंकी रायसे उसके कार्य-कर्ता नियत होंगे। उन्हींके हाथमें सब काम रहेगा।

(नोट) यह योजना वीर निर्वाण संवत २४४३ में हुई है।

## संयुक्तजैन श्वेतांबर बराड़–प्रान्तिक कान्फ्रेंसके संरक्षक और सहायक महाशयोंकी शुभ नामावली।

श्रीयुत सेट घेवरचंदजी नेमीचंदजी मु० तन्हाला (संरक्षक)
श्रीयुक्त सेठ फूलमलजी कुंदनमलजी मु० दारव्हा (परम सहायक)
श्रीयुक्त सेट पूनमचंदजी गोलेछा (मूलचंद्र सोभागमल) मुंबई (परम सहायक)

श्रीयुक्त सेट मालूमचंदजी मोहनचंदजी मूथा मु० डिगरस (सहायक)

देखें और कौन महाशय उक्त महाशयोंकी भांति सभाके शुभेच्छु बननेकी उदारता दिखाते है और अपने धार्मिक भावोंका परिचय देते है।

सभासंबंधी सब तरहके पत्रव्यवहारका पता–

**कुंदनमल मंत्री,** दारव्हा (यवतमाल) बराड़।
**नेमीचंद कोठारी,** मु० तन्हाला (आकोला) बराड़।

Printed by Chintaman Sakharam Deole, at the Bombay Vaibhav Press, Servants of India Society's Building, Sandhurst Road, Girgaon, Bombay
Published by Krishnalal Mohansingh Varma, at Bombay Vaibhav Press Sandhurst Road Girgaon, Bombay